ॐ अर्हद्भ्यो नम

# ।। अथ श्री चिदानंदजी कृत पुद्गल गीता प्रारंभ ॥

संतो देखीयें वे, परगट पुद्गल जाल तमासा । ए आकडी ॥ पुद्गल खाणो पुद्गल पीणो, पुद्गल हुथी काया । वर्ण गंध रस फरस सहु ए, पुद्गल हुंकी माया ॥ संतो० ॥ १ ॥ खान पान पुद्गल बनावे, नहीं पुद्गल विन काय । वर्णादिक नहीं जीवमें ने, दीनो भेद बताय ॥ संतो० ॥ २ ॥ पुद्गल काला नीला राता, पीला पुद्गल होय । धवला युत ए पच वरण गुण, पुद्गल हुका जोय ॥ संतो० ॥ ३ ॥ पुद्गल विण काला नहीं वे, नील रक्त अरु पीत । स्वेत वर्ण पुद्गल विना वे, चेतन मे नहीं मीत ॥ सतो ॥ ४ ॥ सुरभी गंध दुरगंधता वे, पुद्गल हुमें होय । पुद्गल का परसग विना ते, जीव माहि नहीं होय ॥ सतो० ॥ ५ ॥ पुद्गल तीखा कडवा पुद्गल, फूनि कसायल कहिये । खाटा मीठा पुद्गल फेरा, रस पाचु सर्दहीये ॥ सतो० ॥ ६ ॥ शीत उष्ण अरु काठा कोमल, हलुवा भारी सोय । चिकणा रुखा आठ फरस ए, पुद्गलहुमें होय ॥ सतो० ॥ ७ ॥ पुद्गल से न्यारा सदा जे, जाण अफरसी जीव । ताका अनुभव भेद ज्ञानसे, गुरुगम करो सदीव ॥ सतो० ॥ ८ ॥ क्रोधी मानी मायी लोभी, पुद्गल रागे होय । पुद्गल सग विना चेतन ए, शिव नायक नित जोय ॥ संतो० ९ ॥ नरनारी नपुसक वेदी,

पुद्गल के परसंग। जाण अवेदी सदा जीव ए, पुद्गल विना अभंग ॥ संतो० ॥ १० ॥ वूढा बाला तरुण थया ते, पुद्गल का संग धार। त्रिहुं अवस्था नहीं जीवमें, पुद्गल संग निवार ॥ संतो० ॥ ११ ॥ जन्म जरा मरणादिक चेतन, नानाविध दुःख पावे। पुद्गल संग निवारत तिण दिन, अजरामर होय जावे ॥ संतो० ॥ १२ ॥ पुद्गल राग करी चेतन कुं, होत कर्मको बंध। पुद्गल राग विसारत मनसे, नीरागी निर्बन्ध ॥ सन्तो० ॥ १३ ॥ मन वच काय जोग पुद्गल से, निपजावे नितमेव। पुद्गल संग विना अयोगी, होकर लहे निजभेव ॥ सन्तो० ॥ १४ ॥ पुद्गल पिंड थकी निपजावे, भला भयंकर रूप। पुद्गल का परिहार कियासे, होवे आप अरूप ॥ सन्तो० ॥ १५ ॥ पुद्गल रागी हुई धरत निज, देह गेहसे नेह। पुद्गल राग भाव तज दिलसे, छिनमें होत विदेह ॥ सन्तो० ॥ १६ ॥ पुद्गल पिंड लोलुपी चेतन, जगमें रांक कहावे। पुद्गल नेह निवार पलकमें, जगपति बिरुद धरावे ॥ संतो० ॥ १७ ॥ पुद्गल मोह प्रसंगे चेतन, चारूं गतिमें भटके। पुद्गल नेह तजी शिव जातां, समय मात्र नहीं अटके ॥ संतो० ॥ १८ ॥ पुद्गल रस रागी जग भटकत, काल अनंत गमायो, काची दोय घडीमें निज गुण, राग तजी प्रगटायो ॥ संतो० ॥ १९ ॥ पुद्गल रागे वार अनंती, तात मात सुत हुईयां। किसका बेटा किसका बाबा, भेद साच जब लहिया ॥ सन्तो० ॥ २० ॥ पुद्गल सङ्ग नाटक बहु नटवत, करतां पार न पायो। भव स्थिति परीपक्व हुई तब, सहेजें मारग आयो ॥ संतो० ॥ २१ ॥ पुद्गल रागे देहादिक निज, मान मिथ्याती सोय। देह गेहका नेह तज कर, सम्यग् दृष्टि होय ॥ संतो० ॥ २२ ॥ काल अनंत निगोद धाममें, पुद्गल रागे रहियो। दुःख अनंत नरकादिकसे तूँ, अधिक बहुविध सहियो ॥ संतो ॥ २३ ॥ पाय अकाम निर्जरा को बल, किंचित ऊंचो आयो। बादरमें पुद्गल रागवशसे, काल असंख्य गुमायो ॥ संतो० ॥ २४ ॥ लही क्षयोपशम मतिज्ञानको, पंचेन्द्रिय जब लाधी। विषयासक्त राग पुद्गलका, धार नरक गति साधी ॥ संतो० ॥ २५ ॥ ताडन मारन छेदन

भेदन, वेदन बहुविध पाई। क्षेत्र वेदना आदि दईने, वेद भेद दरसाई ॥ स तो० ॥ २६ ॥ पुद्गल रागे नरक वेदना, वार अनंती वेदी। पुण्य संयोगे नरभव लाधो, अशुभ युगल गति भेदी ॥ संतो० ॥ २७ ॥ अति दुर्लभ वेदन कुं नरभव, श्रीजिनदेव वखाणे। श्रवण सुणी ते वचन सुधारस, त्रास फेम नहीं आणे ॥ स तो० ॥ २८ ॥ विषयासक्त राग पुद्गलको, धरी नर जन्म गुमावे। काग उडावणकाज विप्र जिम, डार मणि पिछतावे ॥ स तो० ॥ २६ ॥ दश दृष्टान्ते दोहिलो नरभव, जिनवर आगम भाख्यो। पिण तिनकु किम पथर पडे जिण, कनक बीज रस चाख्यो ॥ स तो० ॥ ३० ॥ हारत वृथा अनोपम नरभव, खेल विषय रस जूआ। पीछे पिछतावत मन माहि, जिम सिंमलका सूआ ॥ स तो० ॥ ३१ ॥ कोईक नर ईम वचन सुणकर, धर्म थकी चित्त लावे। पिण जे पुद्गल आनंदी तस स्वर्ग तणा सुख भावे ॥ स तो० ॥ ३२ ॥ संजम केरा फल शिव सपत, अल्पमति नवि जाणे। विन जाने नियाणा करके, गज तज रासभ आणे ॥ स तो० ॥ ३३ ॥ पौद्गलिक सुखरस रसिया नर, देवनिधि सुख देखे। पुण्य हीन हुआ दुर्गति पावे, ते लेखा नवि लेखे ॥ स तो० ॥ ३४ ॥ देव तणा सुख वार अनती, जीव जगतमें पाया। निज सुख विन पुद्गल सुखसेती, मन सन्तोष न आया ॥ स तो० ॥ ३५ ॥ पुद्गलिक सुख सेवत अहनिश, मन इन्द्रिय न धावे। जिम घृत मधु आहुति देता, अग्नि शात नवि थावे ॥ स तो० ॥ ३६ ॥ जिम जिम अधिक विषय सुख सेवे, तिम तिम तृष्णा दीपे। जिम अपेय जल पान कियासे, तृषा कहो किम छीपे ॥ स तो० ॥ ३७ ॥ पुद्गलिक सुखके आस्वादी, एह मरम नवि जाणे। जिम जात्यन्ध पुरुष दिनकरका, तेज नवि पहिचाणे ॥ स तो० ॥ ३८ ॥ इन्द्रिय जनित विषय रस सेवत, वर्त्तमान सुख ठाणे। पिण किपाक तणा फलनी परे, नहीं विपाक तस जाणे ॥ स तो० ॥ ३६ ॥ फल किपाक से एकही भव, प्राण हरण दुःख पावे। इन्द्रिय जनित विषय रस ते तो, चिहुगतिमें भरमावे ॥ संतो० ॥ ४० ॥ एहसा जान विषय सुखसेंती,

त्रिमुख रूप नित रहीये । त्रिकरण जोगे शुद्ध भाव धर, भेद यथारथ लहिये ॥ संतो० ॥ ४१ ॥ पुण्य पाप दोय सम करी जाणो, भेद न जाणो कोउ । जिम बेडी कंचन लोहाकी, बंधन रूपी दोउ ॥ संतो० ॥ ४२ ॥ नल बल जल जिम देखो सन्तो, ऊंचा चढत आकाश । पिछा ढलि भूमी पडेतिम, जाणो पुण्य प्रकाश ॥ संतो० ॥ ४३ ॥ जिम साणसी लोहकी रे, क्षण पाणी क्षण आग । पाप पुण्यका इसविध निश्चें, फल जाणो महाभाग ॥ संतो० ॥ ४४ ॥ कंप रोगमें वर्त्तमान दुःख, अकरमांहि आगामी । इण विध दोउ दुःख का कारण, भाषे अंतर जामी ॥ संतो० ॥ ४५ ॥ कोउ कूपमें पडि मुवे जिम, कोउ गिरि झंपा खाय । मरण दोउ सरिखा जाणिये पिण, भेद दोउ कहेवाय ॥ संतो० ॥ ४६ ॥ पुण्य पाप पुद्गल दशा इम, जो जाणे सम-तूल । शुभकिरिया फल नहीं चाहे ए, जान अध्यातममूल ॥ संतो० ॥ ४७ ॥ शुभकिरिया आचरण आचरे, धरे न ममता भाव । नूतन बंध होय नहीं इणविध, प्रथम अरि शिर घाव ॥ संतो० ॥४८ ॥ वार अनंत चूकीया चेतन, इण अवसर मत चूक । मार नीसानी मोहराय की, छातीमें मत ऊक ॥ संतो० ॥ ४९ ॥ नदी गोल पाषाण न्याय करी, दुर्लभ अवसर पायो । चिंता-मणि तज काच शकल सम. पुद्गलसे लोभायो ॥ संतो० ॥ ५० ॥ परवशता दुःख पावत चेतन, पुद्गलसे लोभाय । भ्रम आरो-पित बंध विचारत, मरकट मूठी न्याय ॥ संतो० ॥ ५१ ॥ पुद्गल राग भावसे चेतन, थिर स्वरूप नहीं होत । चिहुं गतिमें भटकत निशदिन, जिम भमरी बिच पोत ॥ संतो० ॥ ५२ ॥ जड लक्षण परगट जे पुद्गल, तास मर्म नहीं जाणे । मदिरा पान छक्ये जिम मद्यप, स्वपर नहीं पिछाणे ॥ संतो० ॥ ५३ ॥ जीव अरूपी रूप धरत वह, पर परणती परसङ्ग । वज्ररत्नमें दंड योग [illegible] दर्शित नाना रंग ॥ संतो० ॥ ५४ ॥ निजगुण त्याग राग परसे थिर, गहत अशुभ दल थोक । शुद्धरुधिर तज गंधो पान करत जिम जोक ॥ संतो० ॥ ५५ ॥ जड पुद्गल चेतन कुं जगमें, नाना नाच नचावे । छाली खात वाघ

एह इचरिज मन आवे ॥ स तो० ॥ ५६ ॥ ज्ञान अनत जीवका निजगुण, वह पुद्गल आवरियो । जो अनत शक्तिका नायक, यह इण कायर करियो ॥ स तो० ॥ ५७ ॥ चेतन कु पुद्गल यह निशदिन, नानाविध दु ख घाले । पिण पिंजरगत नाहर की परे, जोर कछु नहीं चाले ॥ स तो० ॥ ५८ ॥ इतने पर भी जो चेतन कु, पुद्गल सङ्ग सोहावे । रोगी नर जिम कुपथ्य करके, मनमें हर्षित होवे ॥ स तो० ॥ ५९ ॥ जात्यपात्य कुल न्यात न जाकुं, नाम गाम नहीं कोई । पुद्गल सगत नाम धरावत, निज गुण सघलो खोई ॥ स तो० ॥ ६० ॥ पुद्गलके वश हालत चालत, पुद्गलके वश बोले । कहुक बैठा टकटक जूए, कहुक नयन न खोले ॥ स तो० ॥ ६१ ॥ मन गमता कहुं भोग भोगवे, सुख सज्यामें सोवे । कहुक भूख्या तिरस्या बाहर, पड्या गलीमें रोवे ॥ स तो० ॥ ६२ ॥ पुद्गल वश एकेन्द्रिक बहु, पंचेंद्रिय पिण पावे । लेश्यावन्त जीव एह जगमें, पुद्गल सघ कहावे ॥ स तो० ॥ ६३ ॥ चउदे गुणस्थानक मारगणा, पुद्गल संगे जाणो । पुद्गल भाव विना चेतनमें, भेदभाव नहीं आणो ॥ स तो० ॥ ६४ ॥ पाणी माहि गले जो वस्तु, जले अगनि संयोग । पुद्गल पिंड जाण ते चेतन, त्याग हरष अरु सोग ॥ स तो० ॥ ६५ ॥ छाया आकृति तेज द्युति सहु, पुद्गल की परजाय । सडन पडन विध्वस धर्म ए, पुद्गल को कहेवाय ॥ स तो० ॥ ६६ ॥ मल्या पिंड जेहने वधे ये, काले विखरी जाय । चरम नयन करी देखीये ते, सहु पुद्गल कहेवाय ॥ स तो० ॥ ६७ ॥ चौदराज लोक घृतघट जिम, पुद्गल द्रव्य भरिया । खंध देश परदेश भेद तस, परमाणु जिन करिया ॥ स तो० ॥ ६८ ॥ नित्य अनित्यादिक जो अतर, पक्ष समान विशेष । स्याद्वाद समजणकी शैली, जिनवाणीमें देख ॥ स तो० ॥ ६९ ॥ पूरण गलन धर्मसे पुद्गल, नाम जिणद वखाणे । केवल विन परजाय अनंती, चार ज्ञान नहीं जाणे ॥ स तो० ॥ ७० ॥ शुभसे अशुभ अशुभसे जे शुभ, मूल स्वभावे थाय । धर्मपाल इण पुद्गल को इम, सद्गुरु दियो बताय ॥ स तो० ॥ ७१ ॥ अष्टवर्गणा पुद्गल केरी, पामी तास

संयोग। भयो जीवकुं एम अनादी, बंधण.रूपी रोग ॥ संतो० ॥७२॥ गहत वरगणा शुभ पुद्गल को, शुभ परीणामें जीव। अशुभ अशुभ परिणाम योगसे, जाणे इम सदीव ॥ संतो० ॥ ७३ ॥ शुभ संयोगे पुण्य संचवे, अशुभ योग से पाप। लहत विशुद्ध भाव जब चेतन, समजे आपो आप ॥ संतो ॥ ७४ ॥ तीन भुवनमें देखीये सहु, पुद्गलका व्यवहार। पुद्गल विण कोउ सिद्धरूपमें, दरसत नहीं विकार ॥ संतो० ॥ ७५ ॥ पुद्गल हुंके महेल मालीये, पुद्गल हुंकी सहेज। पुद्गल पिंड नारीको तेथी, सुख विलसत धरि हेज ॥ संतो० ॥ ७६ ॥ पुद्गल पिंड धारके चेतन, भूपति नाम धरावे। पुद्गल बलसे पुद्गल उपर, अहनिश हुकुम चलावे ॥ संतो० ॥ ७७ ॥ पुद्गलहुंके वस्त्र आभूषण, तेथी भूषित काया। पुद्गलहुंका चामर छत्र, सिंहासन अजब बनाया ॥ संतो० ॥ ७८ ॥ पुद्गलहुंका किला कोट अरु, पुद्गलहुंकी खाई। पुद्गलहुंका दारुगोला, रच पच तोप बनाई ॥ संतो० ॥ ७९ ॥ पर पुद्गल रागी थई चेतन, करत महा संग्राम। छल बल करी एम चिंतवे, राखुं आपणुं नाम ॥ संतो० ॥ ८० ॥ ऋद्धि सिद्धि बंके गढ तोडी, जोडी अगम अपार। पिण ते पुद्गल द्रव्य स्वभावे, विणसत लगे न वार संतो० ॥ ८१ ॥ पुद्गलके संयोग वियोगे, हरष शोक चित्त धारे। अथिर वस्तु थिर होइ कहो किम, इणविध नहीं य विचारे ॥ संतो० ॥ ८२ ॥ जा तनको मन गर्व धरत है, छिन्न छिन्न रूप निहार। तेतो पुद्गल पिंड पलकमें, जल बल होवे छार ॥ संतो० ॥ ८३ ॥ इण विध ज्ञान हीयेमें धारी, गर्व न कीजे मित्त। अथिर स्वभाव जाण पुद्गल को, तजो अनादी रीत ॥ संतो० ॥ ८४ ॥ परमातमसे नेह निरंतर, लावो त्रिकरण शुद्ध। पावो गुरुगम ज्ञान सुधारस, पूरव पर अविरूद्ध ॥ संतो० ॥ ८५ ॥ ज्ञान भान पूरण घट अंतर, हुआ जिंहा परकास। मोह निसाचर तास तेज लख, नाठा थई उदास ॥ संतो ॥ ८६ ॥ भेद ज्ञान अंतर द्रुगधारी, परिहर पुद्गल जाल। खीर नीरकी भिन्नता जिम, छिनमें करत मराल ॥ संतो० ॥ ८७ ॥ एहवा भेद लखी पुद्गलका, मन संतोष धरीजे। हानी लाभ

सुख दु ख अवसरमें, हर्ष शोक नहीं कीजे ॥ स तो० ॥ ८८ ॥ जो उपजे सो तू नहीं अरू, विणसे सोतु नाहीं । तूँ तो अचल
अकल अविनाशी, समज देख दिल माहि ॥ स तो ॥ ८६ ॥ तन मन वचन पणे जे पुद्गल, वार अनती धार्या । वम्या आहार
अज्ञान गहल्से, फिर फिर लागत प्यारा ॥ स तो० ॥ ६०॥ धन्य धन्य जगमें ते प्राणी, जे नित रहत उदास । शुद्ध विवेक
हीये में धारी, करे न परकी आश ॥ स तो० ॥ ६१ ॥ धन्य धन्य जगमें ते प्राणी,जे घट समता आणे । वाद विवाद हीये
नहीं धारे, परमारथ पथ जाणे ॥ स तो० ॥ ६२ ॥ धन्य धन्य जगमें ते प्राणी, जे गुरु वचन विचारे । अष्टदया का मर्म लहीने,
आतम काज सुधारे ॥ स तो० ॥ ६३ ॥ धन्य धन्य जगमें ते प्राणी, जेह प्रतिज्ञा धारे । प्राण जाय पिण धर्म न मूके, शुद्ध वचन
अनुसारे ॥ स तो० ॥ ६४ ॥ इम विवेक हिरदेमें धारी, स्वपर भाव विचारो । काया जीव ज्ञानदृग् देखत, अहि कंचूकी जिम
न्यारो ॥ स तो० ॥६५॥ गर्भादिक दु ख वार अनंती, पुद्गल सगे पाये । पुद्गल सग निवार पलकमें, अजरामर कहवाये ॥ स तो०
॥ ६६ ॥ रागभाव धारत पुद्गल से, जे अविवेकी जीव । पाय विवेक राग तजी चेतन, वंधण विगत सदीव ॥ स तो० ॥ ६७ ॥
कर्म वंधको हेतु जीवकु, राग द्वेष जिन भाखे । तजी राग अरू रोष हिये सें, अनुभव रस कोउ चाखे ॥ स तो० ॥६८॥ पुद्गल
संग विना चेतनमें, कर्म कलंक न कोय । जीम वायु सयोग विना जल, माहि तरंग न होय ॥ स तो० ॥६६॥ जीव अजीव
तत्व त्रिभुवनमें, युगल जिनेश्वर भाखे । अपर तत्व जे सप्त रहे ते, सयोगिक जिन दाखे ॥ स तो० ॥१००॥ गुण पर्याय द्रव्य हो-
उ के, जुए जुए दरसाये । ए समजण जिवके हिय उतरी, तेतो निज घर आये ॥ स तो० ॥१०१॥ भेद पचशत अधिक तिरेशठ,
जीव तणा जे कहिये । ते पुद्गल सयोग थकी सहु, व्यवहारे सरदहीये ॥ स तो० ॥१०२॥ निश्चे नय चिद्रूप द्रव्यमें, भेद भाव नहीं
कोय । पय अपेक्षता नय पखसे, इणविध जाणो होय ॥ स तो० ॥१०३॥ भेद पचाशत त्रीश अधिक, रूपी पुद्गलके जाणो । त्रीश

अरूपी द्रव्य तणे जिन, आगमथी मन आणो ॥ संतो० ॥ १०४ ॥ पुद्गल भेद भाव इम जाणी, परपख राग निवारो। शुद्ध रमणता रूप बोध, अंतर्गत सदा विचारो ॥ संतो ॥ १०५ ॥ रूप रूप रूपान्तर जाणी, आणी अतुल विवेक। तद्गत लेश लीनता धारे, सो ज्ञाता अतिरेक ॥ संतो० ॥ १०६ ॥ धार लीनता लव लव लाई, चपल भाव विसराई। आवागमन नहीं जिण थानक, रहिये तिहां समाई ॥ संतो० ॥ १०७ ॥ बाल ख्याल रचियो ए अनुपम, अल्पमति अनुसार। बाल जीवकुं अति उपगारी, चिदानंद सुखकार ॥ सन्तो० ॥ १०८ ॥

## ॥ इति पुद्गल गीता समाप्तम् ॥

॥ अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन ग्रन्थालय, बिकानेर ( राजपुताना ) ॥

ॐ शान्तिः ! शान्तिः !! शान्ति !!!

॥ शिवमस्तु ॥



५ सु० ३-गु० २

द्रव्य थकी तो रे जीव छका-
क्षेत्ररे काल भाव वलि, जयणारा चार भेद, भविक जन।
यना, जोवो धरी उमेद भविक जन ॥ चोखे० ॥ २ ॥ मुरड माटीरे पाणी वलिवास दे,
चोथी वाउकाय भविक जन। नीलण फूलण रे वरजे वनस्पति, ते मोटा मुनिराज भ-
विक जन ॥ चोखे० ॥ ३ ॥ लट गिंडोला रे कीडीने कुंथुवा, वलि चौरिन्द्रीनी जात भविक
जन। पांचे इन्द्रीरे पूरी पामी यो, तेहनी टालो घात भविक जन ॥ चोखे० ॥ ४ ॥ क्षेत्र
थकी तोरे हाथ साढा तीन प्रमाण, भुसरो चाले ज्यां लग जोय भविक जन। भाव थकी
तोरे दश वानां वर्जना, ज्युं मुगति तणा सुख होय भविक जन ॥ चोखे० ॥ ५ ॥ ढोल नगा-
रारे कंश मादलवती, सूरणाई मोरचङ्ग भविक जन। भला शब्द रे मार्ग सुणी, ज्हासुं
चरे नहीं परसंग भविक जन ॥ चोखे० ॥ ६ ॥ व्याव वधारे रे गावे गोरडी, वलि गीता-
यांरा गीत भविक जन। एह सुणीने रे हिये हरखे नहीं, यह साधुरी रीत भविक जन ॥
चोखे० ॥ ७ ॥ भला चित्राम रे न जोवणा साधुने, वलि स्त्री रा रूप भविक जन। गहणा
गांठा रे वस्त्र भारी पहेरीया, न देखना धर चूप भविक जन ॥ चोखे० ॥ ८ ॥ हाथी घोड़ारे

रथने पालखी,वलि नाटकीयारा नाच भविकजन। मार्गरे मांही दीठां थकां राग धरी मत राच भविक जन ॥ चोखे० ॥ ६ ॥ गुलाव चंपा रे चंमेलीने केवडी, अगर अबीर रा गन्ध भविक जन । कपूर कस्तूरीरे चोवा चन्दन वलि, ज्यांसु करे नहीं प्रतिबंध भविक जन ॥ चोखे० ॥ १० ॥ रस पांचांरा रे गृद्धिया होयजो मती, रूडा निजरां जो देख भविक जन ॥ चोखे ॥ ११ ॥ सूत्र अर्थनीरे न लेणी वाचणी, चालतां मारग माय भविक जन ॥ चोखे० ॥ १२ ॥ आमी सामी रे न करणी परियट्टणा, अणुपेहा धर्म विचार भविक जन । धर्म कथा नो रे उपदेश देणो नही, ए मारग अणगार भविक जन ॥ चोखे० १३ ॥ केई नाम धरावे रे साधु मोटका, चालता मारग माय भविक जन । आडा अवलारे ऊँचे मुख जोवता, इरियारी खवर न कांई भविक जन ॥ चोखे० ॥ १४ ॥ लवाड लडाई रे मार्गमें न करे, निंद्या ने गुणग्राम भविक जन । अवगुण इतरारे द्रव्ये उपजे, ते सुणज्यो अभिराम भविक जन ॥ चोखे० ॥ १५ ॥ ठोकर लागे रे पग पीड़ा हुवे, भांगे कांटा ने सूल भविक जन। पाऊँ भरीजे रे भिष्टादिक करी, मारग जावे भूल भविक जन ॥ चोखे० ॥ १६ ॥ वलि आखड़ने

रे हेठो पड़े, भांगे पगने हाथ भविक जन। दीठां विना रे खबर न कांई पडे, दिन धोले जाणे रात भविक जन ॥ चोखे० ॥ १७ ॥ जयणा करजोरे जीव छकायनी, इरिया सुमति निसाण भविकजन। प्रथम सेनाण रे शुद्ध साधुनो, लीजो चतुर पिछाण भविक जन ॥ चोखे० ॥ १८ ॥ सुमति साचेरे मन ए पाले ते जति, तो कटे भवना फंद भविक जन। ऋषि रायचन्द जोरे कहे शासता, पामे परमाणन्द भविक जन ॥ चोखे० ॥ १६ ॥

॥ दोहा ॥ सुमति सुणो हिवे दूसरी, भाखु तिणरो नाम।
शुद्ध मारगने सेवने, तजो दूसरा काम ॥ १ ॥
भाषासुमति जाणीये, जिन शासन रो मूल।
साधु भेष ले सूं कियो, धोलां पाडी धूल ॥ २ ॥

ढाल २ जी।

साधु धन्य थे जीता मोहणी ॥ ए देशी ॥ सत्य व्यवहार भाषा भली रे, बोलणी भाषा दोय साधु। असत्य मीश्रने परीहरो, ज्युं दोष न लागे कोय साध

५ सु०
३-गु०
४

भापा वोलज्यो, ज्युं दूजी सुमति थाय शुद्ध साधु । मीठी मिसरी सारखी, जाण भल्यो
दूध साधु ॥ नि० ॥ २ ॥ क्षेत्र थकी तो चालतां, करनी नही कांई वात साधु । उतावलो
नहीं वोलणो, गयां पीछे पहोर रात साधु ॥ नि० ॥ ३ ॥ मन अति उज्वल राखणो, दीनी
शिखामण पाल साधु । भाव थकी भली तरेह, आठ वाना देओ टाल साधु ॥ नि० ॥४॥
क्रोध मान माया वशे, लोभ हांसो भय जाण साधु । मुखे और विकथा वलि, एह त्याग्यां
निर्वाण साधु ॥ नि० ॥ ५ ॥ केई नाम धरावे साधुरो, वोले कड़वा बोल साधु । भेष ल-
जावे लोकमें थारो वधे कठासुं तोल साधु ॥ नि० ॥ ६ ॥ रीस वसेरे कारा दीये, बडका
वोलो तेह साधु । तुरत तुंकारो काढदे, थोड़ामें काढे छेह साधु ॥ नि० ॥ ७ ॥ आपणा
वखाण करे आपसुं, कुण छै मुज समान साधु । ते साधु स्याणा नही, ओलखीयो नहीं
ज्ञान साधु ॥ नि० ॥ ८ ॥ हूं शास्त्रमें समजुं घणो, जाणे बोले वाचारो धिंग साधु । कप-
टाई घणी केलवे, इसो साधु जाणे द्रव्य लिंग साधु ॥ नि० ॥ ९ ॥ परना छिद्र जोयवो
करे, पोतारो देवे ढांक साधु । वडाईमें भागे घणो वोलण हि में वांक साधु ॥नि०॥१०॥ लवा-

५ सु०
३-गु०
६

ड़में लाग्यो रहे, माथा पच भरपूर साधु। बोले अलखावणो ईसका करे, विनय भगतिसु
दूर साधु ॥ नि०॥११॥ गुरुसु पिण गुदरे नहीं गुरु भायासे तोडे हेत साधु । आर्यासुं आंट
राखे धणी, लड काढे पाधरे खेत साधु ॥ नि० ॥ १२ ॥ श्रावक सुं समाधि करे, वधारे
घणो वाद साधु ॥ उपर आणे बोल आपणो, तिणमें किस्यो संवाद साधु ॥ नि० ॥
॥ १३ ॥ श्रावकासुं शुद्ध बोले नहीं, करोत सरिखावेण साधु । दुःखकारी दुर्भागियो, शत्रु
करदे सेंग साधु ॥ नि० ॥१४॥ परने पीड़ा उपजे, तिण भाषा लागे पाप साधु । अवगुण
अधिको उपजे,कह्यो जिनेश्वर आप साधु ॥ नि० ॥ १५ ॥ साधु साध्वी सेंण हुवे, ते तो
बोले अमृत वाण साधु, करे नहीं कदाग्रहो, ए उत्तमरा सेंनाण साधु ॥ नि० ॥ १६ ॥
चतुर ते बोले चुपसुं, कदाच निकल जाय साधु । गोतम स्वामी नी परे, दीयो आणन्दने
खमाय "कह्यो सातमा अङ्गने माय साधु" ॥ नि० ॥१७॥ घणां सूत्रमें देखलो, जीभ्यां-
ने करनी वश साधु । ऋषि राय चन्द जी कहे, सांभलो ज्ञान भण्यां रो रस साधु ॥
निरवद्य० ॥ १८ ॥

॥ दोहा ॥ सुमति सुणो हिवे तीसरी, एषणा करनी शुद्ध ।
मुगति मारग ने उठिया, निर्मल ज्यारी बुद्ध ॥ १ ॥
रूप करो संजम तणी, द्रव्ये लीनो भेष ।
चारूं गतिरा पावणा, दशवैकालिक ल्यो देख ॥ २ ॥

ढाल ३ जो।

नित्य करूं साधुजीने वन्दणा ॥ ए देशी ॥ तीजी सुमति एषणा, आहार तणो अधिकारो ए। साचे मन ए पालजो, जाणो हुवे मुगति मझारो ए ॥ १ ॥ साधुने लेणो सूझतो, द्रव्य चेत्र काल भावो ए। सूत्र भण्या साधुते सही, ज्यारे नहीं संसारसुं दावो ए॥ साधुने० ॥ २ ॥ साधुने अर्थे कियो, ते आधाकर्मि अहारो ए। उदेशो नहीं आदरे, देवणने. कियो त्यारो ए ॥ साधुने० ॥ ३ ॥ पूईकर्मि निसीत मिले, ते तो आहार अशुद्धो ए। मिश्रसुं मन ना करे, तेहनी निर्मल बुद्धो ए ॥ साधुने० ॥ ४ ॥ थाप राखे साधुने अर्थे, पाहुणा करे पाछा ने आघा ए। अंधारे में करे चांनणो, साधुने लेणेरा त्यागो ए ॥ साधुने० ॥ ५ ॥ मोल

लेईने दीये वलि, उधारो देवे आणी ए। बदलाई लावे भलो, आपे सामो आणीए ॥ साधुने० ॥ ६ ॥ छांदी किवाँड खोली दीये, ऊँची अबखी ठामो ए। निर्वल पासेसुं खोसी दीये, एक सिरी आपे तामो ए॥ साधुने० ॥ ७ ॥ आंधण में ऊरे घणो, दोषण हुआ ए सोले ए । लगावे शुद्ध साधु ने, जो गृहस्थी हुए भेलो ए ॥ साधुने० ॥ ८ ॥

ढाल चोथी । हिवे राणी पद्मावती, एदेशी ॥

कुसामदि करे दातारनी, रमाडे बाल । जाणे अहार देसी आछी तरह, बांधे पेटनो पाल ॥ ओ मारग नहीं साधुरो ॥ ए टेर ॥ १ ॥ बेटा बहू बेटी माय बापरा, स्त्री भरतार । सासूने बहू सगा तणा, कहे समाचार ॥ ओ० ॥ २ ॥ लाभ अलाभ भाखे वलि, ज्योतिष निमित्त जोय । जनम मरण बतायदे, दोष तीजो होय ॥ ओ० ॥३॥ जात जणावे आपणी दीन दयामणो थाय । पूरो आहार आयो नहीं, मूंढो देवे कुमलाय ॥ ओ० ॥ ४ ॥ औषध ने भेषज करे, वलिदेवे सराप । लड विढ लेवे भोलियों, ज्ञानि कह्यो पाप ॥ ओ० ॥५॥ मान माया लोभे करी, हुआ दोषण दश । पेला पीछै साथे वलि, करे घणो जश ॥ ओ०

५ सु०
३-गु०
६

ढाळ

॥ ६ ॥ चारण ज्युं बिरदावली, भोजक ने भाट । अणदीधां अवगुण करे, थो थो वैठो पाट ॥ ओ० ॥ ७ ॥ विद्या फोर कामण करे, मन्त्र ने चून । संजोग केले सांवठा, इसडा करे खून ॥ ओ० ॥ ८ ॥ उपसणाना दोष ए, गलावे गर्व । उत्तम ते नहीं आदरे, साधु टाले सर्व ॥ ओ० ॥ ९ ॥ साधुने शङ्का उपजे, अथवा दातार । सचितसूं हाथ खरड्या हुवे, नहीं लेवे अणगार ॥ ओ० ॥ १० ॥ सचित करी ढांक्यो हुवे, मूलगे ठाम माय । आंधो पांगलो अजयणा करे, नहीं मिश्रनी चाय ॥ ओ० ॥ ११ ॥ पूरो शस्त्र प्रगम्यो नहीं, खरड्यां वासण ले धोय । तिड काढे ए नाखतो, एषणारा दश होय ॥ ओ० ॥ १२ ॥ द्रव्य थकी वस्त्र पातरां, थानक ए चार । दोष बयालीस एहवा, टाले अणगार ॥ ओ० ॥ १३ ॥ क्षेत्र थकी कोश दोय ते, आघो मत खांच । काल थकी तीन पहोर रे, मांडलारा पांच ॥ ओ० ॥ १४ ॥ रसनो लोलुपी थको, मेले अहार जोग । आछो मिला हर्षित हुवे, भूंडो मिला सोग ॥ ओ० ॥१५॥ तक तक जावे गौचरी, लावे ताजा माल निरस उपर मन नहीं, कुंदो वन रह्यो लाल ॥ ओ० ॥ १६ ॥ रसनो ग्रीधी थको, आरा-

रखे नीकल जाय जीव ॥ धन्य० ॥ ९ ॥ काचा श्रावक श्राविका, भोला आर्या साध । मों विना एक रसि किस्यूं, पड जाइसे प्रमाद ॥ धन्य० ॥ १० ॥ थानक वस्त्र पातरां, चोथे चार अहार । खपकर सूजतो भोगवे, ज्यांरी हूँ बलिहार ॥ धन्य० ॥ ११ ॥ तीजी सुमति आराधतां, पावे शास्वता सुख । पूज रायचंदजी कहे जिन तणे, नहीं कीणरी रूख ॥ धन्य० ॥ १२ ॥

॥ दोहा ॥ आदानभंडनीखेवणा, चोथी सुमति छै एह ।
उव्यां शिवपद साधुजी, पालसी, निश्चय देह ॥ १ ॥

ढाल ६ ठी ॥ कपूर हुवे अति उजलो रे, ए देशी ॥ साधुने आर्या तणा जी, उपगरण संख्या बत्तीस । कोई एक मोटा कारणे जी, भाख्या छै जगदीस ॥ १ ॥ ऋषीसर चोथी सुमति शुद्ध पाल ॥ ए टेर ॥ द्रव्य क्षेत्र काल भावसु रे, दोषण सघला टाल ॥ ऋ० ॥ २ तीन जातरा पातरा जी, तीन तेना रे स्थान । झोली गोछो मांडलो जी, पडला तीन पीछान ॥ ऋ० ॥ ३ ॥ पायकेसरी ते पूंजणी जी, पछेवडी तीन होय । चोलपटो रजो-

५ सु०
३ गु०
१३

हरणो मुहपती जी, एनं सतरे उपसर्ग जोय ॥ च्छ० ॥ ४ ॥ ए कह्यां दशमा अंगमें जी, पांचमें संवर द्वार। चिलमल ते डोरी वलिजी, परेच करतां आहार ॥ च्छ० ॥ ५ ॥ आकुं-चणपट कांचुवोजी, जांव्योने जोगपट । ए तीन उपगरण आर्या तणा जी, बृहत्कल्पमें प्रगट ॥ च्छ० ॥ ६ ॥ कांवल गरणी पूछणोजी, ए कल्पसूत्र रे माय । दशवैकालिक पांचमें जी, पात्रा नो लूणो थाप ॥ च्छ० ॥ ७ हिवे दस उपगरण कारणेजी, दांडो छत्र ए दोय । मातरीयो लाठी पाटलीजी, ए पांच अनुक्रमे होय ॥ च्छ० ॥ ८ ॥ चेलने चिलमिल कांवली जी. चर्म अने चर्मकोष। चर्मछेदन दशमो कह्यो जी, कारणे ए निर्दोष ॥ च्छ० ॥ ९ ॥ सरवाले ए साधुना जी, उपगरण कह्यां छत्तीस। पाटादिक पडिहारिया जी, लेण रह्यां जगदीस ॥ च्छ० ॥ १० ॥ द्रव्य थी ए सहु विधि कही जी, क्षेत्र थकी सर्व जाग। काल रे दोय टंका वलि जी, दिन रे सोलमें भाग ॥ च्छ० ॥ ११ ॥ देख पडिलेहोने पूंजणो जी, तेहना भेद पचवीस । उत्तराध्ययन वाईसमें जी, नही हुवे तो मतकरो रीस ॥ च्छ० ॥ १२ ॥ अखोडा पखोडा कह्यां जी, नव नव एम अठार। छपुरिमा एक दृष्टि कही जी, एह पचवीस

प्रकार ॥ ऋ० ॥ १३ ॥ दोष छ पड़िलेहणाजी, भांगा कह्यां वलि आठ। चोथो भांगो पहिलडो जी, शेष सातू इम आठ ॥ ऋ० ॥ १४ ॥ पाट बाजोटने पाटीयो जी, ज्यां पहेली नजरां देख। पूंजीने लीजे पीछैजी, दया विना छै भेष ॥ ऋ० ॥ १५ ॥ वस्त्र पात्र आपणोजी, गृहस्थीने घर माय। मेल्हीने नहीं जावणोजी, दोष कह्यो जिनराय ॥ ऋ० ॥ ॥ १६ ॥ पहेला धरती पूंजने जी, पिछै सहु मेल। ज्युं जयणा उपजे जीवनी जी, अरिहंत वचन मत ठेल ॥ ऋ० ॥ १७ ॥ पडिलेहणा दोय कालने जी, विचे नहीं करनी बात। उत्तराध्ययन छावीसमें जी, ज्ञानी देखाडी घात ॥ ऋ० ॥ १८ ॥ झडका पटका मत करो जी, जो नाम धराओ साध। अजयणा करतां थकां जी, उलटी पड़े छै खाध ॥ ऋ० ॥ ॥ १९ ॥ चोथी सुमतिने सांचवेजी, पावे शिव सुख पर्म। पूज रायचंदजी इम कहेजी, समकित सहित छै धर्म ॥ ऋ० ॥ २० ॥

॥ दोहा ॥ पांचमी सुमति शुद्धि तरह, पाले जे अणगार।
इण भव आराधिक हुवे, परभवमें खेवो पार ॥ १ ॥

संसारसु सनमुख हुवे, परभव साहामी पूठ ।
साधु भेष लेई सु कीयो, जनम गमायो झुठ ॥ २ ॥

ढाल ७ मी ॥ वीरे वखाणी राणी चेलणा, एदेशी ॥

परिठाणासुमति ए पांचमो जी, द्रव्य क्षेत्र कालने भाव । अर्थ न्यारा न्यारा ओलखो जी, प्रणमीने सत गुरु पाय ॥१॥ सुमति साधु तणी पांचमी जी, द्रव्य थी बोले ते आठ । वड़ी नीति लघु नीति खेल छे जी, नाकनो मेल निर्धाट ॥ सु० ॥ २ ॥ शरीर नो मेल आहार वध्योजी, उपधि आठमो देह । दश जायगा क्षेत्र थी वर्जणी जी, सांभलो मार्म छै जेह ॥ सु० ॥ ३ ॥ प्रथम भांगे सहु परठवेजी, न हुवे पर प्राणीनो घात । समी हुवे भूमी पोली नहीं जी, मूंके वेगो दिनने रात ॥ सु० ॥ ४ ॥ घणीभूमे अति दूरो नही जी, नहीं अति ढूंकडो कोय । उंदरा प्रमुखना विल विना जी, त्रस प्राणी वीज न होय ॥ सु० ॥ ५ ॥ रात तथा दिन कालथी जी, भावथी भांगा छै चार । तीन भांगा तज परठवाजी, चोथो भांगो श्रीकार ॥ सु०॥ ६ ॥ दिवसे तो देखलै भूमिका जी, पूंजने परठवे रात ।

५ सु०
३-गु०
१६

चार आंगुल परमाण थी जी, न हुवे जीवनी घात ॥सु०॥ ७ ॥ जीवजंत नहीं जिण जायगा जी, थंडलो छै निर्दोष। दृष्टि चोखी तरह देखजो, ज्युं मीलसी तोने मोष ॥ सु० ॥ ८ ॥ प्रेमसुं धरती पूंजणी जी, नीलण फूलण टाल। विखरी नहीं वनस्पति जी, वलि कीड्यां तणो नाल ॥ सु० ॥ ९ ॥ नित्य प्रति देखणी भूमिका जी, रातरो पडे कोई काम। तीनसे सताईस मांडला जी, जेहनी जोवणी ताम ॥ सु० ॥ १० ॥ पगलो देणो पूंजने जी, कह्यो छे जिनदेव। आवस्सही करने नीकले जी, इन्द्र तणी आज्ञा लेव ॥ सु० ॥ ११ ॥ पुंज धरतीने परठणो जी, उच्चार पासवण खेल। छीदा छीदा करे जीम छांटणा जी, मांहे मांहे खाय नहीं मेल ॥ सु० ॥ १२ ॥ वोसरे वोसरे करी परठवे जी, निसीहि काम निषेध। गमणागमणी पडिक्कमें जी, इत्यादिक बहु भेद ॥ सु० ॥ १३ ॥ एक एक साधु ने साध्वी जी, ओघो ऊजलो थाय। पग धरती पूंजे नहीं, रखे ओघो मेलो हुइ जाय, ए सुमति नहीं साधु तणी जो ॥ १४ ॥ ऊँचो ऊँचो राखे हाथमें जी, मैं फुटरो कीनो जी धोय। देखणारो छै कामरो जी, पिण जीव जतन नहीं होय

५ सु० ३ गु० १७

॥ ए सुमति० ॥ १५ ॥ काजो पिण काढे नहीं जी, इउंहोलिया फिर रह्यो भार । पेट भरण रो अर्थियो जी, करदे जनम खुवार ॥ ए सु० ॥ १६ ॥ दिल मांय नाठी दया जी, जिणरे पूंजणसुं नही प्रेम । खांच मले जो आपमें जी, सहुने शिखामण एम ॥ ए सु० ॥ १७ ॥ साधु साध्वी शुद्धि तरह जी, आण जो मन आणंद । गुण लीजो अवगुण अलगो करो जी, पूज रायचंदजी भाषे संवंद ॥ ए सु० ॥ १८ ॥

॥ दोहा ॥ सुमति संवंध पूरो थयो, सुणी मत थायजो दीन ।
जो तुमने तिरणो हुवे, तो पालो गुप्ति तीन ॥ १ ॥
तीन गुप्ति वलि तिम कहुं, जो पाले अणगार ।
आवागमण अलगी करे, पामे भवनो पार ॥ २ ॥
मन वच काया करी, पाले संजम भार ।
शील सरोवरें झुलता, धन धन ते अणगार ॥ ३ ॥

ढाल ८ मी, ॥ अलवेल्यानी देशी ॥

मनगुप्ति कही पेलडी रे लाल, करड़ो तिणरो काम हो मुनीसर। घोड़ो ज्युं अवली वागरोरे लाल, चित्त चंचल कर ठाम हो मुनीसर ॥ १ ॥ तीन गुप्ति आराधिये रे लाल, साधुतणी छै रीत हो मुनीसर। थोड़ा दिनारी जांजली रे लाल, जासो जमवारो जीतहो मुनीसर ॥ तीन० ॥ २ ॥ आरंभ समारंभ नहीं चिंतवेरे लाल, देखे रूपवंती नार हो मुनीसर। पिण भोगवणी वंछे नहीं रे लाल, जिम वमियो आहार हो मुनीसर ॥तीन०। ॥ ३ ॥ क्रोध मान माया ना करेरे लाल, लोभने दीधो छोड़ हो मुनीसर। धर्म शुक्ल ध्यावे सदा रे लाल, एक मुक्ति जावणरो कोड हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ४ ॥ संजम सेति बाहीरे रे लाल, बारे न काढ़े मन हो मुनीसर। संकल्प विकल्प ना करेरे लाल, एहवा साधु धन्य हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ५ ॥ वचन गुप्ति वलि दूसरीरे लाल, विकथा चारे निवारहो मुनीसर। स्त्रीकथा ए फूटरीरे लाल, विषय निजर मत भाल हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ६ । वस्त्र गहना पेहरी नारी शोभतीरे लाल, संकल्प विकल्प निवार हो मुनीसर। विषयकषाय मन वश करोरे लाल, नहीं तो जाणजो कालकूट जहेर हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ७ ॥

आ दाता आ सुंवड़ीरे लाल. आ बूढीने आ जवान हो मुनीसर। आ कालीने आ फूटरीरे लाल, न करे एहवा वखाणहो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ८ ॥ ए देश सुखकारी सुहावनो रे लाल, ए देश दुखकार हो मुनीसर। शहेर गाम गीणे नही रे लाल, ए आचार अतिसार हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ६ ॥ ए राजा आछो वड़ोरे लाल, ए राजा गरीब सेतान हो मुनीसर। ए भोजन स्वाद घणो रे लाल, ए माठो धान कुधान हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ १० इम ही वलि असंजतीरे लाल, न कहे आव जाव वेस हो मुनीसर। ऊठ सूय एम ना कहे रे लाल, न देवे सावद्य उपदेश हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ ११ ॥ कायगुप्ति हिवे तीसरी रे लाल, विना पुंज्या पग हाथ हो मुनीसर। ओटिगण पाट पाटला रे लाल, नहीं ले दिवसने रात हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ १२ ॥ हाथ खुणा हलावे नही रे लाल, घणो धूणे नही अंग हो मुनीसर। अति आलस मोडे नही रे लाल, संजमसु सदा रंग हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ १३ ॥ दड़वड पिण दोडे नही रे लाल, काय चपलता मूंक हो मुनीसर। झटका पटका मत करो रे लाल, अजयणा छीक म थूक हो मुनी-

५ सु० ३-गु० २०

ढाल

सर ॥ तीन० ॥ १४ ॥ काय गोपवे जीम काछबो रे लाल, पाले सखरी तरह शील हो
मुनीसर । सुसरखा नहीं सांचवेरे लाल, ते लहेसी मुक्ति लील हो मुनीसर ॥ तीन० ॥
॥ १५ ॥ पांच सुमति तीन गुप्ति रे लाल, प्रवचन पाले आठ हो मुनीसर । ते सुख पाम-
सी शास्वतारे लाल, देवे कर्मने काट हो मुनीसर ॥ १६ ॥ उत्तराध्ययन चोवीसमें रे लाल
सुमति गुप्ति अधिकार हो मुनीसर । तेहने अनुसारे इहां रे लाल, वलि चोज विस्तार हो
मुनीसर ॥ तीन० ॥ १७ ॥ अधिको ओछो जो कोई आवीयो रे लाल, ते मिच्छामि
दुक्कडं मोय हो मुनीसर । पूज जयमलजीरे प्रसादथीरे लाल, ऋषि रायचंदजी कहे जोड़
हो मुनीसर ॥ तीन० ॥ १८ ॥ संमत अठारे इक्कीसमेरे लाल, गढ जोधाणो मझार हो
मुनीसर । फागुण वदि एकम दिने रे लाल, सुणताई जय जयकार हो मुनीसर ॥तीन०॥
॥ १९ ॥

॥ इति श्री आठ प्रवचन माता ( सुमति गुप्ति ) री चउपई ॥

सं० १९७९ माघ शुदि १ गुरुवारे बीकानेर मध्ये ।

॥ श्री अगरचन्द्र भैरोदान सेठिया जैन ग्रन्थालय ॥

## ॥ व्याख्यान के प्रारम्भ की स्तुति ॥

वीर हेमाचलसें निकसी, गुरु गौतम के श्रुत कूड ढली है । मोह महाचल भेद चली, जग की जडता सब दूर करी है ॥
ज्ञानपयोदधि मायरली, बहू भग तरगन सें उछली हैं । ता सूची सारद गङ्ग नदी, प्रणमी अजली निज सीसधरी है ॥
ज्ञानहु नीर भरी सलिला, सुरधेनू प्रमोद सुखीर निध्यानी । कर्म जो व्याधि हरन्त सुधा, अघ मेल हरन्त शीवा करमानो ॥
जैन सिद्धान्त की ज्योति वढी, सुर देवस्वरूप महा सुखदानी । लोक अलोक प्रकाश भयो, मुनिराज बखानत है जिन वानी ॥
सोभित देव विपे मघवा, अरुवृन्द विपे शशी मगलकारी । भूप समूह विपे वली चक—पति प्रगटे वल केशव भारी ॥
नागीन में धरणींन्द्र वडो, अरु है असुरोनमें चवनईन्द्र अवतारी । ज्यु जिन शासन सभा विपे, मुनिराज दीपे श्रूत ज्ञान भण्डारी ॥

कैसे कर केतकी कणेर एक कहियो जाय, आक दूध गाय दूध अन्तर घणेरो है ।
रिरो होत पीली पिण होंस करे कचन की, कहा काग वानी कहा कोयल की टेर है ॥
कहा भानु तेज भयो आगीयो विचारो कहा, पूनम को उजवालो कहा अमावस अँधेरो है ।
पक्ष छोड पारखी निहाल देख निगा कर, जैन वैन और वैन अन्तर घणेरो है ॥
वीतराग वानी साची मोक्षकी निशानी जानी, माहा सुकृतकी खानी ज्ञानी आप मुख बखानी है ।
इनको आराधके तिरोया है अनन्त जीव, सोही निहाल जाण सरधा मन आणी है ॥
सरधा है सार धार सरधा से खेवो पार, सरधा विन जीव खुवार निश्चय कर मानी है ।
वाणी तो घणेरी पण वीतराग तुल्ये नहीं, इनके सिवाय और छोरासी कहानी है ॥

# ॥ अथ चतुर्विंशति जिन पच्चीसी प्रारम्भ ॥

॥ दोहा ॥ सुरतरु जिन समरुं सदा, चार वीस जिनचंद। गिरवारां गुण गायवा, उपनो मन आनंद ॥ १ ॥

प्रणमुं चउवीसे प्रेमसुं, सखरो अर्थ सुजाण। आपण पर उपगारने, करवा कोड कल्याण ॥ २ ॥

॥ सवैया ३१ सा ॥

नाभि मरुदेव्या नंद, छोड़ दिया सहु फंद, जोग लियो जिणचंद, ममता मिटाई है। करी ने करम हांण, लियो है अनंत नाण, भविक कमल भाण, कुमति उडाई है ॥ तिरण तारण स्वाम, पाम्यां शिवपुर धाम, तिहुंलोक ठाम ठाम, कीरति सवाई है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, आदि अरिहंत ध्यान, महासुख दाई है ॥ १ ॥ छोड़ीने सरव आथ, जोग लियो जगनाथ, शिवने चलायो साथ, अमीरस वाण है। सुण सुण राय राण, साचो मत लियो जाण, निशदिन जिन आण, करी परमाण है ॥ बालियो करम वंश, राख्यो नहीं एक अंश, उत्तम परमहंस, पाम्या निवारण है। भणे मुनि चद्रभान, सुणो हो विवेकवान, अजितजिणंद ध्यान, महा सुख खांण है ॥ २ ॥ वमण आहार जिम, अंगनाने गिणी एम, ततक्षण कियो नेम, तज्यां राजकाज है। घातियां करम घाय, केवली ते ज्ञान पाय, उपकारी जिनराय, बांधी धर्म ज्याज है। जीव घणां किया दृढ़, क्षपक की श्रेणी चढ़, पामियां मुगति गढ़, अविचल राज है ॥ भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, संभव जिनेन्द्र ध्यान, अखंड

जहाज है ॥ ३ ॥ देखीने अधिक रूप, परशसे सुर भूप, करी चित्त धर चूप, वार वार वदण। जगती अस्थिर जाण, सुपन सजारो जाण, भवहर भगवान, तोड्या मोह फदणं॥ अखड चारित्र पाल, मोक्ष गया कर्म टाल, शास्वता सदाई काल, लिया सुर कदण। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, अंगमें उलट आण, वन्दो अभिनंदन ॥ ४ ॥ सुमति सुमति धार, कुमति ने देई टार, सुमति भोजन सार, जीस्या गुण पात हैं। सुमति में रह्या झूल, सुमतिरा पेर्या फूल, सुमति भूषण मूल, दीठा दुख जात है ॥ सुमति दातार सूर, अन्धकार कियो दूर, सुमति रा रिणतूर, वाजे दिन रात है। भणे मुनि चन्द्रभाल, सुणो हो विवेकवान, सुमति रा किया ध्यान, सुमताइ आते है ॥ ५॥ हिंगलु वरण गात, लीलामणि दिन रात, जोग लियो जगतात, तजी राज रिद्धहै। तप जप खप कर, पट मास जिनवर, पाम्यां है केवल वर, हुवा परसिद्ध है ॥ सुरनर इन्द्र पास, कियो ज्ञान परकाश, कलेश करम नाश, करी थया सिद्ध है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, पदम जिनेन्द्र ध्यान, किया नवनिद्ध है ॥ ६ ॥ लोकांतिक सुर आय, प्रतिबोध्या जिनराय, बेठा किम घरमाय, जगत वबूर है। काम भोग तजी कीच, मार लियो मोहनीच, बारे पुरुषदा बीच, गाजे ज्यु शार्दुल है ॥ राव रंक पर मुक, काहुकी न रखे रुख, शिवपुर पाया सुख, साश्वता अतुल है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, सुपार्श्व जिणद ध्यान, महा सुख मूल है ॥ ७॥ चदसी वरण देह, लागे दीठा धर्म नेह, उत्तम चारित्र लेह, तज्या लोभ वैरी है। मार लिया मोह पाप, भारी तेज परताप, तीनु ही भवन आप, निज आण फेरी है। सुरनर करे सेव, रात दिन नितमेव, हुवा निरजन देव, वाजी जश भेरी है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, चन्द्रप्रभु जिन ध्यान, मुगतिकी सेरी है ॥ ८॥ सुगरीव रायनद, देही फूल अरविन्द, परहरे सहु फद, हुवा अणगार है। करणी करीने

हद, मार लियो मोह मद, पामिया केवल पद, जगत आधार हैं ॥ उपकार कियो अति, मेट दियो मिथ्यामति, पामी अविचल गति, सुखां को न पार है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, सुविधि जिणंद ध्यान, महासुख कार हैं ॥ ६ ॥ दाघ ज्वर रोग तात, गयो मात तणे हात, नाम द्यो शीतल नाथ, दियो माय बाप है। जगत दुखांसु डर, मनमें वैराग धर, काम भोग पर हर, तज्यां सब पाप है ॥ भलो उपदेश दीध, जगत शीतल कीध, अविचलगढ सिद्ध, मेटिया संताप हैं। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, शीतल जिणंद ध्यान, टाले भव ताप है ॥ १० ॥ ज्ञान घोड़े भगवान, चढ्या बहु बलवान, शीलसैना सावधान, समगत शेल है। धीरज कटारी धार, तपस्या की तरवार, गुणांकी गुरजसार, पाप लिया पेल हैं ॥ जीत हुई जिनराय, सुरनर लाग्यां पाय, मुगत बिराज्या जाय, सदा सुख रेल है। भणे मुनि चन्द्रभान,सुणो हो विवेकवान, श्रेयांस जिणंद ध्यान, आपे सुखवेल हैं ॥ ११ ॥ वासुपूज्य जाया पूत, शिवपुर दिया सूत, ओपे घणां अद्भूत, संवरी कषाय हैं। अठलख दशवास, लीलामणी गृहवास, परिहरे मोहपास, तजी लोभ लाय है ॥ धरीने शुकल ध्यान, पाम्या पद निरवाण, सुर नर राय राण, वंदे शिर नाय है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, वासुपूज्य जिन ध्यान, महा सुखदाई है ॥ १२ ॥ विमल विमल वेण, अमल कमल नेण, सकल जीवारा सेण, दीठा जागे प्रेम है। समतासुं रहा सोभ, लाभे नहीं मूल लोभ, सायर ज्युं आण खोभ, निरमल नेम है ॥ सुरनर काज सार, जनम मरण जार, निरमल निराकार, लया सुख पेम है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, विमल विमलवेण; चिन्तामणि जेम है ॥ १३ ॥ अयोध्यापुरी का ईश, आयुः वर्ष लखतीश, जोग लियो जगदीश; दया दिल आणी है। काम कुंभ जिम स्वाम, सारिया जगत काम, जीव घणां ठाम ठाम, किया गुण खाणी है ॥ सुखदाई सुरतरु, पारस जिम गुण करु, अजर अमरपुर, हुआ निरवाणी है। भणे मुनि चन्द्रभान

सुणो हो विवेकवान, अनंत केवल ज्ञान, शिवकी निशाणी है ॥ १४ ॥ ग्ररम धरम धार, कीधा घणा उपकार, उपदेश दियो सार, मोटा किरपाल है। उघाड्या अतर नेत्र, किया घणा सावचेत, पर उपकार हेत, बाधी धर्मपाल है॥ धर्मको व्यापार कीध, अनुपम चीज लीध, तिहु लोक परसिद्ध, कीरति विशाल है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, धरम जिणद ध्यान, काटे भव जाल है ॥ १५ ॥ पट खड शिरदार, चोसठ हजार नार, हय गय परिवार, अखूट भडार है। अनुत्तर काम भोग, आय मिल्यो पुन्य जोग, खमा खमा करे लोग, कीरति अपार है॥ ऐसी ऋद्धि तणा ठाट, तजी लियो शिव वाट, आठूही करम काट, हुआ सिद्ध सार है। चन्द्रभान चित्त धार, शीख कही हितकार, शातिनाथ तंतसार, जप्या जे जै कार है ॥ १६ ॥ चउदे रतन सार, अद्भुत गुणागार, नरवर अज्ञाकार, वत्तीस हजार है। षोडश हजार सुर, आज्ञाकारी ततपर, षटखंड नरवर, सारा शिरदार है॥ नाटक वत्तीस विध, ऋद्धि सिद्धि नवनिध, सऊ छोडी हुवा सिद्ध, लीया सुख सार है। भणे मुनि चन्द्रमान, सुणो हो विवेकवान, कुंथु नाथ ततसार, तिरन स सार है ॥ १७ ॥ चउरासी लख वाज, रथ रुडा गजराज, पाय दल सर्व साज, छिनवे करोड है। छिनवे करोड गाव,चोसठ हजार वाम, पासवान दुनी ताम, रहे कर जोड है। ॥ ऐसी ऋद्धि तज कर, जोग लियो जिनवर, अजर अमरपुर, गया कर्म तोड है। भणे मुनि चन्द्रभाण, सुणो हो विवेकवान, अरिनाम तत-सार, कटे कर्म क्रोड है ॥ १८ ॥ विरगत रया आप, जगको न लागो पाप, परहर सउताप, बैठा धर्म पोत है। दयावत खत दत, गुणा तणो नहीं अंत, उपगारी अरिहंत, टाली मिथ्या छोड है॥ घट माहि ज्ञान घाल, काटिया करम लाल, धरममें रह्या लाल, लई शिव जोत है। भणे मुनि चन्द्रभाण, सुणो हो विवेकवान, मल्लिजिन किया ध्यान, निरमल होत है ॥ १९ ॥ वीसमा जिणदराय, सावली सुरत काय, चारित्र सु चित्त लाय, तज्या राज ठाठ है। आरिस्या ज्यु यथातथ, जिनमत परमत,

उपदिशा जिनपथ, माया तणा मेट है ॥ पातिक पडल हर, घटमें उद्योत कर, जीव घणां जिनवर, घाल्यां शिव वाट है। भणे मुनि चंद्रभान, सुणो हो विवेकवान, मुनि सुव्रत ध्यान सेती,मिटे कर्म काट है ॥ २० ॥ राजऋद्धि परिहर, जोग लियो जिनवर, डोले नहीं तिल भर, मेरु ज्युं अडिग है। मिथ्यामत अति घोर, फेल रह्यो चिहुं ओर, ताही कुं हरण जोर, निरमल स्वर्ग है। थापिया तिरथ च्यार, तार्या घणां नरनार, शिवपुर पाम्यां सार, सुखांको न थाग है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, नमिजिन किया ध्यान, नासे कर्म ढंग है ॥ २१ ॥ समुद्र विजय नन्द, बावीसमा जिनचंद, सोहत सुरत इंद, बाल ब्रह्मचारी है। पशु वेंण सुणी कान, ततक्षण वाली जान, वार वार कह्यो कान,ऐसी क्यु विचारी है ॥ नारी तणो म्हारे नेम, मुगतिसु लाग्यो प्रेम, राजमती रिठ्ठनेम, हुवा जोग धारी है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, नेम प्रभु किया ध्यान, महा सुखकारी है ॥ २२ ॥ नव कर तन मान, सोहत सुरत भान, षट् काया दियो दान, तजी धनराश है। बडभागी वीतराग, गुणां तणो नहीं थाग, जथातथ जिनमार्ग, कीयो परकाश है। मोक्ष गया कर्म तोड़, जगमें कीरत जोर, सुरनर ठौर ठौर, सुमरत पास है। भणे मुनि चंद्रभान, सुणो हो विवेकवान, पार्श्व प्रभु किया ध्यान, शिवपुर वास है ॥ २३ ॥ चोईसमा महावीर, शूरवीर महाधीर, वाणी मीठी दूध खीर, सिद्धारथ नंद है। नागिणीसी नारी जाण, घटमें वैराग्य आण, जोग लियो जग भाण, तज्या मोह फंद है। चवदे हजार संत, तार दिया भगवंत, करमा को करि अन्त; पाया सुख फन्द है। भणे मुनि चन्द्रभान, सुणो हो विवेकवान, महावीर किया ध्यान, उपजे आणंद है ॥ २४ ॥ तीर्थंकर वीस च्यार, गुणां तणो नहीं पार, मेरी बुद्धि अनुसार, किया मैं वखाण है। सवैया पच्चीस गाया, गुण जगदीश राया, भणे गुण निशदिन, करत कल्याण है। संवत अठारे वास, पंचावन माघ मास, शुदी पांचमी फली आस, वार भलो भानु है। भणे मुनि चन्द्रभाण, सुणो हो भविक वान, चोवीस जिणंद ध्यान, महा सुख खाण है ॥ २५ ॥ ॥ इति चतुर्विंशति जिन पच्चीसी समाप्तम् ॥

श्री वीतरागाय नम ।

# अथ नववाड ब्रह्मचर्यं लिख्यते ।

दोहा—प्रणमु पंच परमेसरू, सिद्ध समरूं भगवंत । वलि प्रणमुं भावे करी, चोवीसी अनंत ॥ १॥ समोसर्या श्री वीरजी, राजग्रहीसु विसेश । बारे परषदा आगले, इण पर दे उपदेश ॥ २ ॥ जग माहे सहु कोय छे, तप जप क्रिया आचार । शीलव्रत गुण तेहना, कहता न आवे पार ॥ ३ ॥ नव वाड कही शीलनी, राखीजे गुणवंत । तेहनी सुर सानिध करे, जगमें जश पावंत ।४। हिवे नव वाड जुदी जुदी, भाखी श्री भगवंत । सुणता हिवडो उल्लसे, आराध्या सुख अनन्त । ५ ।

ढाल पहेली—हाथी तो आकाशे चलियो विद्याधर विद्यावलीयो० ए देशी ॥

पेली वाडज सामी, काइ इम भाषे अन्तर जामी हो भवीकजन । शील सदासुखकारी ॥ १ ॥ शील रतन व्रतधारी, जिणने चिहुं (च्यारूं) गति पार नीवारी हो भ० । शील० ॥ २ ॥ थानक निरमल नीरखी, काइ, तिहा रहीया मन हरखी हो भ० । शील० ॥ ३ ॥ नारी प्रसग निवारो, काइ, सफल करो अवतारो हो भ० । शील० ॥ ४ ॥ चित्रामणकी नारी, कांइ, तिहा रह्या उपजे विकारी हो भ० । शील ॥ ५ ॥ नारी तणो तिहा वासो, काइ, तिहा रह्या हुवे जगमें हासो हो भ० । शील० ॥ ६ ॥ मूसक ऊपर मंजारी, काइ, जिम त्रियाने ब्रह्मचारी हो भ० । शील० ॥ ७ ॥

सुवट पींजर में रहीये, कांइ, 'देख बिलाड़ीसुं बीये ( डरीये ) हो भ० । शील० ॥ ८ ॥ दादुर जलमें रहिये, कांइ, विषहर देख बीहे हो भ० । शील० ॥ ६ ॥ इण दृष्टान्ते ब्रह्मचारी, कांइ, वस्तीमें रहिये विचारी हो भ० । शील ॥ १० ॥ पहिली वाड़ इम राखे, कांइ, इम वीर जिनेश्वर भाखे हो भ० । शील० ॥ ११ ॥ अगरचन्द इम भाषे, हिवे, बीजी बाड़ प्रकाशे हो भ० । शील ॥१२॥

दोहा—हिवे श्री वीर जिणंदजी, भाषे बीजी वाड़ । आराध्यां संकट टले, मेटे मननी राड ॥ १ ॥

ढाल दुजी—बाबाजोरे कार वागल गाड ॥ ए देशी ॥

बीजी वाड़ जिनेश्वर भाषे । इम बारे परखदा साखेरे, धन धन साधु वैरागी ॥ १ ॥ नारी इकेलीसुं बात न करिये । तिण सेती निश्चय डरिये रे । धन० ॥ २ ॥ धर्म कथा न कहे तिण आगे । जिण दिठां मन मद जागेरे । धन० ॥ ३ ॥ कोइ नर नारी दृष्टी आवे तो, आंगुलीयां दिखलावेरे । धन० ॥ ४ ॥ दोषी दुरजनके निजरां आवे । तो शील कलंक चढावेरे । धन० ॥ ५ ॥ वनिता ( स्त्रीना ) वचने रती पती खोभे । इम संजम नहीं सोभेरे ॥ धन० ॥ ६ ॥ पात झड़े पवन प्रसंगे । तो शील तणो व्रत भंगेरे । धन० ॥ ७ ॥ मनमें जाणे हूँ शीले साचो । पिण जग सहु मांने काचोरे । धन० ॥ ८ ॥ नींबू दूर थकी जे निरखी । ए तो रसना स्वाद लै परखीरे । धन० ॥ ६ ॥ दीपक देख पतंगीयो झंपे । तिम नारीसुं ब्रह्मचारी कंपेरे । धन० ॥ १० ॥ इण दृष्टान्ते थे ब्रह्मचारी । थे तो वस्तीमें रहिजो वीचारीरे । धन० ॥ ११ ॥ बीजी वाड़ इण पर राखे । अगरचन्द मुनि भाषेरे । धन० ॥ १२ ॥

दोहा—सिद्धारथ कुलचंदजी, समोसरण मझार । इण पर दे उपदेशना, तीजी वाड़ उचार ॥ १ ॥

ढाल तीजी—ढोलाजी रेणरो काइ जाय । ए देशी ॥

तीजी वाड सुहामणी हो, श्रीजिन, भाषे वीरजिणंद। मन वचन काया आदरे हो, श्रीजिन, जिण घर हर्ष आणद, श्रीजिन साभलजो सहु कोय ॥१॥ साभलतां सुख उपजे हो, श्रीजिन, आराध्या शिव सुख होय श्रीजिन, साभलज्या० ॥ २ ॥ आसण छोडा नारीनो हो, श्रीजिन, राखो शील रत्न। सर्व व्रतामें शिर सेहरो हो, श्री- जिन, करीये पहला जतन, श्रीजिन, साभलज्यो ॥ ३ ॥ सिज्यादिकने पाटले हो, श्रीजिन, जिहा तिहा वेसे नार, मुहूर्त्त एक तिहा लगे हो, श्रीजिन, नहीं वेसे ब्रह्मचार, श्रीजिन, सा० ॥४॥ पुत्री पट वर्षा तणी हो श्रीजिन, ते पिण सेज्यारे माय, इम जाणी सेवे नहीं हो, श्रीजिन, नारीनो आसण ताम, श्रीजिन, सा० ॥५॥ आसण सेव्या नारीनो हो,श्रीजिन, भाजो शील अखड, कवडी सटे नहीं वेचीये हो, श्रीजिन गुण मणी रत्न करंड, श्रीजिन, सा० ॥ ६ ॥ आसण फरस्या पवडो हो, श्रीजिन, बोले दोष भगवत, ते काया फरसे जे नरा हो. श्रीजिन, चिहुं गत माहि भमंत, श्रीजिन, सा० ॥ ७ ॥ तिणथी आसण छोडदो हो, श्रीजिन, जो राखो तुमे शील, कर्म कटक सहु भाजसो हो, श्रजिन, लेसो अनुक्रमे लील, श्रीजिन, सा० ॥ ८ ॥ रमणी फेरे वेसणो हो श्रीजिन, नहीं वेसे गुणवत, विगडे ब्रह्मचर्य मोटको हो, श्रीजिन, दूधमें लूणनो दृष्टन्त, श्रीजिन, सा० ॥ ९ ॥ स्फटिक रत्न जिम निर्मलो हो श्रीजिन, नहीं फरसे जसु रग, नीर न फरसे कमोदनी हो, श्रीजिन, तिम राखो व्रत सुरङ्ग श्रीजिन, सा० ॥ १० ॥ इण दृष्टाते राखिये हो, श्रीजिन, तीजी वाड अखंड, अगरचन्द कहे तेहने हो, श्रीजिन, ते वलवंत प्रचड, श्रीजिन, सा० ॥ ११ ॥

दोहा—श्रीवर्द्धमान जिनवर, सुखसंपत दातार। चौथी वाड इम ऊचरे, समोसरण मझार ॥ १ ॥

---

ढाल चौथी—तट सरवरनो रे घणो रलीयामणो ॥ ए देशी ॥

चोथी वाड़रे श्रीवीर जिणन्द जी, भाखे भलो उपदेश। शील सुरङ्गो रे राचो रङ्गसुं, पामो मुगति विशेष। धन धन जे नर ओ व्रत आदरे, ज्यां घर हर्ष आणन्द ॥ १ ॥ कामण केरा रे काम कटकने, मत जोइजो रे कौय। भएड कुचेष्टा रे निरखत खिणे, भांजे शील अमोल ॥ धन० २ ॥ चिहुं गज रूपी रे कूप जगत में, रमणी विषय विकार। रत्न अमोलक भाजे तेहथी, निरख्या मैंप दीदार ॥ धन० ॥ ३ ॥ कामण केरा शास्त्र विनोदरा, नहीं बांचीजे ब्रह्मचार। शील रत्नरा रे जे तुमे लालची, विषिया विषय निवार। धन० ॥ ४ ॥ जिम कोइ पन्थीरे चाल्यो मारगे, मिलियो तसकर आय। धन कंचण रे मूल गमायने, पन्थी निर्धन थाय ॥ धन० ॥ ५ ॥ जिम ब्रह्मचारी रे शिवपुर पंथीयो, भरीयो शील तणो धनमाल। कामण रूपी रे तसकर आय मिल्यां, दीयो शील लूटाय ॥ धन० ॥ ६ ॥ जिम कोई अन्धक वैद्य वचन करी, दिनकर ( सूर्य्य ) सामो मती जोय। पडल तणो दुख भांजसो, लोचन निर्मल होय ॥ धन० ॥ ७ ॥ वैद्य प्रकासे हो दिनकर रेणीयो,फिर सामो मती ज़ोय। वचन न मान्यो सामो जोइयो, ततखिण अन्धक होय ॥ धन० ॥ ८ ॥ नारी केरा रूप विचक्षणा, मति निरखो तुम जोय। ते रूप अन्धकनी परे, इण पर होसी रे सोय ॥ धन० ॥ ९ ॥ नारी धूतारीरे इण संसारमें, नारी कपटनी खाण। रूप शिणगाररे हो सामो मत जोयज्यो, इम भाखे वर्द्धमान ॥ धन० ॥ १० ॥ रमणी रूपे हो जागे मोहणी, राचे विषय विकार। हाथमें दीवो रे कूप मांहे पड़े, इम झम्पे मुढ गिंवार ॥ धन० ॥ ११ ॥ इण दृष्टान्ते हो क्षिण नहीं राचीये, कामण केरे सरूप, अगरचन्द इम विनवे हो, चोथी वाड़ अनूप। धन० ॥ १२ ॥

दोहा—सुगणा साधु शिरोमणा, जगपति जोगी सरूप। भाखे परषदा आगले, पांचमी वाड़ अनूप ॥

करी कराइ अनुमोदी, तथा आरम्भादिक असंयम प्रमादमां रतिभाव कस्या कराया अनुमोद्या ॥ १६ ॥ सत्तर मुं मायामोसो पाप स्थानक सो कपट सहित जूठ बोल्या ॥ १७ ॥ अढारमुं मिथ्या दर्शन शल्य सो श्रीजिनेश्वर देवके मार्गमें शङ्का कङ्खादिक विपरीत प्ररूपणा करी कराइ अनुमोदी ॥१८॥ इत्यादिक इहां अढार पाप स्थानोंकी आलोयणा सो विस्तारें आपसें बने जिस मुजब कहनी ॥ एवं अढार पाप स्थानक सो द्रव्यथकी क्षेत्रथकी कालथकी भावथकी जानतां अजानतां मन वचन अरु कायायें करी सेव्यां सेवराव्या अनुमोद्याँ अर्थे अनर्थे धर्मअर्थे कामवशें मोहवशें स्ववशें परवशें दीयावा राइवा एगोवा परिसागओवा सूतेवा जागरमाणेवा इन भवमें पहेलां संख्याता असंख्यायाता अनंता भवांमें भव भ्रमण करतां आज दिन तांई संवत् १९५८ के श्रावण शुदि १५ तांइ अथवा वर्तमान जो संवत महीना तिथि होवें सो कहेनी। इन बखत ताँई राग द्वेष विषय कषाय आलश प्रमादादिक पौद्गलिक प्रपञ्च पर गुण पर्यायकी विकल्प भूल करी, ज्ञानकी विराधना करी, दर्शन की विराधना करी चारित्र को विराधना करी, चारित्राचारित्र की तपकी विराधना करी शुद्ध श्रद्धा शील संतोष क्षमादिक निज स्वरुप की विराधना करी, उपसम विवेक संवर सामायिक पोसह पडिक्कमणा ध्यान मौनादि नियम व्रत पच्चक्खाण दान शील तप प्रमुखकी विराधना करी, परम कल्याणकारी इन बोलों की आराधना पालनादिक मन वचन अरु कायासें करी नहीं, करावी नहीं, अनुमोदी नहीं ॥ छही आवश्यक सम्यक् प्रकारें विधि उपयोग सहित आराध्या नहीं, पाल्या नहीं, फरस्या नहीं, विधि उपयोग रहित निरादरपणे कस्यां, परन्तु आदर सत्कार भाव भक्ति सहित नहीं कर्या, ज्ञानका चौद, समकित आ पाँच, बारां व्रतका साठ, कर्मादान का पन्दर, संलेषणाका पांच एवं नवाणु अतिचारमांहे तथा १२४ अतिचारमांहे तथा साधुजीका १२५ अतिचारमांहे तथा बावन अनाचारका श्रद्धानादिकमें विराधनादिक जे कोइ अतिक्रम व्यतिक्रम अतिचारादि सेव्या सेवाया अनुमोद्या जानतां अजानताँ मन वचन का-

यार्य करी ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारम्वार मिच्छामि दुक्कडं, मैंने जीवकू अजीव सद्दह्या प्ररुप्या, अजीव कू जीव सद्दह्या प्ररुप्या, धर्मकू अधर्म अरु अधर्मकू धर्म सद्दह्या प्ररुप्या, तथा साधुजीको असाधु और असाधुकों साधु सद्दह्या प्ररुप्या, तथा उत्तम पुरुष साधु मुनिराज महा सतियाजी की सेवा भक्ति यथाविधि मानतादिक नहीं करी, नहीं करावी, नहीं अनुमोदी, तथा असाधुवाकी सेवा भक्ति आदिक मानता पक्ष कस्या, मुक्तिका मार्गमें संसारका मार्ग यावत् पच्चीश मिथ्यात्व माहेला मिथ्यात्व सेव्या सेवाया अनुमोद्या, मने करी, वचने करी कायाये करी, पच्चीस कषाय सम्बन्धी, पच्चीस क्रिया सम्बन्धी, तेत्रीश आशातना सबन्धी, ध्या-नका उगणीश दोप, वंदना का बत्तीस दोप, सामायिक का बत्तीश दोप, पोसह का अठारा दोप सम्बन्धो मने वचने कायाये करी जे काई पाप दोप लाग्या लगाया अनुमोद्या ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारवार मिच्छामि दुक्कड ॥ महामोहिनीय कर्म वन्धका तीस स्थानकको मन वचन अरु कायासें सेव्या सेवाया अनुमोद्या, शील की नव वाड आठ प्रवचन माताकी विराधनादिक तथा श्राव-कका एकवीश गुण अरु वारा व्रतकी विराधनादि मन वचन और कायासे करी करावी अनुमोदी तथा तीन अशुभ लेश्याका ल-क्षणा की अरु वोलाकी सेवना करी, अरु तीन शुभ लेश्या का लक्षणाकी अरु वोला की विराधना करी, चर्चा वार्त्ता उगेरामें श्री जिनेश्वर देवका मार्ग लोप्या गोप्या, नही मान्या, अछताकी थापना करी प्रवर्त्ताया, छताकी थापना करी नहीं, अरु अछताकी निपे-धना करी नही, छता की थापना अरु अछताकी निपेधना करने का नियम नहीं कस्या, कलूपता करी तथा छ प्रकारे ज्ञानावरणीय वन्धका वोल, ऐसे ही छ प्रकारका दर्शनावरणीय वधका वोल यावत् आठ कर्मकी अशुभ प्रकृतिवन्धका वोल पञ्चावन कारणों करी ब्यासी प्रकृति पापाकी वाधी वधाइ अनुमोदी मने करी वचने करी कायाये करी ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारवार मिच्छामि दुक्कडं ॥ एक एक वोलसे लगाकर कोडाकोडी यावत् सख्याता असख्याता अनता अनन्ता वोल ताइ में जो जाणवा योग्य वोलकों

सम्यक् प्रकारे जाण्या नहीं, सर्द्दह्या नहीं प्ररूप्या नही तथा विपरीतपणे श्रद्धानादिक करी कराइ अनुमोदी मन॰ वचन कायायें करी ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारम्वार मिच्छामि दुक्कड ॥ एक एक बोलसें यावत् अनन्ता बोलमें छांडवा योग्य बोलको छांड्या नहीं उनकों मन वचन कायायें करकें सेव्या सेवाया अनुमोद्या सो मुजे धिक्कार धिक्कार वारंवार मिच्छामि दुक्कड़ं ॥ एक एक बोलसें लगा कर जाव अणंता अणंता बोलमें आदरवा योग्य बोल आदस्रा नहीं, आराध्या पाल्या फरस्या नहीं, विराधना खंडनादिक करी कराइ अनुमोदी मन वचन कायायें करी ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारंवार मिच्छामि दुक्कड़ं ॥ श्री जिन भगवंतजी महाराज आपकी आज्ञामें जो जो प्रमाद कस्रा, सम्यक् प्रकारें उद्यम नहीं कस्रा, नहीं करायां, नहीं अनुमोद्या, मन वचन काया करके अथवा अनाज्ञा विषे उद्यम कस्रा कराया अनुमोद्या एक अक्षरके अनंतमें भाग मात्र दूसरा कोइ स्वप्नमात्रमें भी श्री भगवंत महाराज आपकी आज्ञाशुं अधिका ओछा विपरीतपणे प्रवर्त्यो हुं ते मुजे धिक्कार धिक्कार वारंवार मिच्छामि दुक्कड़ं ॥

॥ दोहा ॥ श्रद्धा अशुद्ध प्ररूपणा, करी फरसना सोय। अनजाने पक्षपातमें, मिच्छा दुक्कड़ मोय ॥ १ ॥ सूत्र अर्थ जानुं नहीं, अल्पबुद्धि अनजान। जिनभाषित सब शास्त्रका, अर्थ पाठ परमान ॥ २ ॥ देव गुरु धर्म सूत्रकूं, नवतत्त्वादिक जोय। अधिका ओछा जे कह्या, मिच्छा दुक्कड़ मोय ॥ ३ ॥ हूं मगसेलीयो हो रह्यो, नहीं ज्ञान रस भीज। गुरु सेवा न करी शकुं, किम मुज कारज सीज ॥ ४ ॥ जाने देखे जे सुने, देवे सेवे मोय। अपराधी उन सबनको, बदला देशुं सोय ॥ ५ ॥ गवन करु वुगचारतन, दरव भाव सब कोय। लोकनमें प्रगट करूं, सूईपाई मोय ॥ ॥ जैनधर्म शुद्ध पायके, वरतुं विषय कषाय। एह अचंभा हो रह्या, जलमें लागी लाय ॥ ७ ॥ जितनी वस्तु जगतमें, नीच नीचमें नीच। सबसें में पापी बुरो,, फसुं मोहके बीच ॥ ८ ॥ एक कनक अरु कामिनी, दो महोटी तरवार। उठ्यो थो जिन भजनकूं, बिचमें लीयो मार ॥ ९ ॥

॥ सवैयो कवित्त ॥ मैं महापापी छाडके ससार छार छारहीका विहार करु आगला कुछ धोय कीच फेर कीच विच रहुं विषय सुख चाहु मन्न प्रभुता वधारी है। करत फकीरी ऐसी अमिरीको आस करु, काहेकु धिकार सिर पगडी उतारी है ॥ १० ॥

॥ दोहा ॥ त्याग न कर सग्रह करु, विषय वचन जिम आहार। तुलसी ए मुज पतितकू, वारंवार धिकार ॥ १ ४ ॥ राग द्वेष दो बीज है, कर्मबंध फल देत। इनकी फासी में बध्यो, छूटु नहीं अचेत ॥ १२ ॥ रतन बंध्यो गठडी विषे, भाण छिप्यो घन माहि। सिंघ पिजरामें दीयो, जोर चले कछु नाहि ॥ १३ ॥ बुरो बुरो सबको कहे, बुरो न दीसे कोय। जो घट शोधुं आपनो, तो मोसुं बुरो न कोय ॥ १४ ॥ कामी कपटी लालची, कठण लोहको दाम। तुम पारस परसगथी, सुवरन थाशु स्वाम ॥ १५ ॥

॥ श्लोक ॥ मैं जपहीन हुं तपहीन हुं, प्रभु हीन सवर समगत। हे दयाल कृपाल करुणानिधि, आयो तुम शरणागत ॥ १६ ॥

॥ दोहा ॥ नहीं विद्या नहीं वचन वल, नहीं धीरज गुन ग्यान। तुलसीदास गरीबकी, पत राखो भगवान ॥ १७ ॥ विषय कषाय अनादिको, भरियो रोग अगाध। वैद्यराज गुरु शरनथी, पाउ चित्त समाध ॥ १८ ॥ कहेवामें आवे नहीं, अवगुण भरियो अनत। लिखवामें क्यु कर लखु, जाणो श्रीभगवत ॥ १९ ॥ आठ कर्म प्रवल करी, भमियो जीव अनादि। आठ कर्म छेदन करी, पावे मुक्ति समाधि ॥ २० ॥ पथ कुपथ कारन करी, रोग हान वृद्धि थाय। इम पुण्य पाप किरिया करी, सुख दु ख जगमें पाय ॥ २१ ॥ बाध्या विण भुक्ते नहीं, विण भुक्त्या न छुटाय। आपही करता भोगता, आपें दूर कराय ॥ २२ ॥ सुसा-यासें अविवेक हु, आप मीच अधियार। मकडी जाल बिछायके, फसु आप धिकार ॥ २३ ॥ सब भक्षि जिम अग्नि हुं, तपियो

कहा भयो घर छांड़के, तज्यो न मायासंग। नाग त्यजी। विषय कषाय। अवच्छंदा अविनीत में, धर्मी ठग दुःखदाय ॥ २४ ॥ जिम कांचली, विष नहीं तजियो अंग ॥ २५ ॥ आलस विषय कषाय वश, आरंभ परिग्रह काज। योनि चोराशी लख भम्यो, अब तारो महाराज ॥ २६ ॥ आतम निंद शुद्ध भणी, गुणवंत वंदन भाव। राग द्वेष उपशम करी, सबसें खमत खमाव ॥ २७ ॥ पुत्र कुपात्रज मैं हुओ, अवगुण भर्यो अनंत। याहित वृद्धि विचारके, माफ करो भगवंत ॥ २८ ॥ शासन पति वर्द्धमानजी, तुम लग मैरी दोड़। जैसे समुद्र जहाज विण, सूजत और न ठोर ॥ २९ ॥ भवभ्रमण संसार दुःख, ताका वार न पार। निर्लोभी सद्गुरु विना, कवण उतारे पार ॥३०॥ भवसागर संसारमें, दीपा श्रीजिनराज। उद्यम करी पोहोंचे तीरें, बेठी धरम जहाज ॥ ३१ ॥ पतित उद्धारन नाथजी, अपनो बिरुद विचार। भूल चूक सब माहरी, खमीयें वारंवार ॥३२॥ माफ करो सब माहरा-आज तलकना दोष। दीन दयाल दीयो मुजे, श्रद्धा शील संतोष ॥३३॥ देव अरिहंत गुरु निग्रंथ, संवर निर्ज्झरा धर्म। केवली भाषित सासतर, येही जैन मत मर्म ॥३४॥ इस अपार संसारमें, शरन नहीं अरु कोय। यातें तुम पद भगतही, भक्त सहायी होय ॥३५॥ छूटुं पिछला पापथी नवा न बंधु कोय। श्रीगुरुदेव प्रसाद सें, सफल मनोरथ मोय ॥३६॥ आरंभ परिग्रह त्यजी करी, समकित व्रत आराध। अंत अवसर आलोयकें, अनशन चित्त समाध ॥३७॥ तीन मनोरथ ए कह्या; जे ध्यावे नित्य मन्न। शक्ति सार वरते सही, पामे शिवसुख धन्न ॥३८॥ श्री पंचपरमेष्ठी भगवंत गुरुदेव महाराजजी आपकी आग्या है, सम्यक् ज्ञान दर्शन सम्यक् चारित्र तप संयम संवर निर्ज्झरा मुक्तिमार्ग यथाशक्तियें शुद्ध उपयोग सहित आराधनें पालनें फरसनें सेवनेकी आग्यां है, वारंवार शुभयोग संवन्धी सज्झाय ध्यानादिक अभिग्रह नियम पच्चक्खाणादिक करणे करावणेकी समिति गुप्ति प्रमुख सर्व प्रकारें आग्या है ॥

॥ दोहा ॥ निश्चय चित्त शुद्ध मुख पढत, तीन योग थिर थाय। दुर्लभ दीसे कायरा, हलुकर्मी चित्त भाय ॥१॥ अक्षर पद हीणो अधिक, भूल चूक कही होय ॥ अरिहत सिद्ध आतम साखसें, मिच्छामि दुक्कड मोय ॥२॥ भूल चूक मिच्छामि दुक्कड ॥ इति श्रावक श्रीलालाजी रणजितसिंहजी कृत बृहदालोयणा सम्पूर्ण ॥

## ॥ अथ श्रावक लालाजी रणजितसिंहजी कृत लघु आलोयणा प्रारम्भ ॥

अनत चोवीसी जिन नमु, सिद्ध अनता कोड। विहरमान जिनवर सवे, केवली प्रत्यक्ष कोड ॥ १ ॥ गणधरादिक सर्व साधुजी, समकित व्रत गुणधार। यथा योग्य वदणा करू, जिन आज्ञा अनुसार ॥ २ ॥ मत्थयेण वदामि श्रीजिनेन्द्र भगवत देवाधिदेव अनत केवल ज्ञानी, महाराज आपके आज्ञा रूप महा परम कल्याणकारी श्रीदया धर्मादिक शुभ योगनें विषे जो जो प्रमाद कर्या कराया अनुमोद्या, मन वचन कायाए करी सम्यक् प्रकारे उद्यम नहीं कर्या, नहीं कराया, नहीं अनुमोद्या। मन वचन कायाए करी आपके अण आज्ञारूप विषय कषाय हिंसादिक पाप, आश्रव, अशुभ योगनें विषे मैंने घणा घणा उद्यम कर्या कराया, अनुमोद्या, मन वचन काया करी एक अक्षरके अनतवें भाग मात्र स्वप्नमें भी ज्ञान दर्शन चारित्र दान शील तप भावना उपशम विवेक संवर सामायिकादिक छउ आवश्यक, पोसो, अभिग्रह नियम व्रत पच्चखाण सुमति गुप्ति समता धीरज वैराग भावरूप सज्झाय ध्यान मौनादिक निज स्वरूप मुक्ति मार्गको विराधनादिक अतिक्रम व्यतिक्रम अतिचार अनाचार जाणता अजाणता मन वचन काया करी अविनय अभक्ति आसातना अधैर्य आदिक अविवेक पणे करी अविधि - प्रमुख घणा अशुद्ध व्यवहार कर्या कराया अनुमोद्या मन वचन काया करी वारंवार तस्स मिच्छामि दुक्कडं।

॥ दुहा ॥ देवगुरु धर्म सूत्रमें, नव तत्वादिक जोय। अधिका ओछा जो कह्या, मिच्छामि दुक्कडं मोय ॥ १ ॥ श्रद्धा

अशुद्ध परूपणा, करी फरसना सोय। जाण अजाण पक्षपातमें, मिच्छामि दुक्कड़ं मोय ॥ २ ॥ जो मैं जीव विराधिया, सेव्या पाप अठार। प्रभु आपरी साखसें, वारंवार धिक्कार ॥ ३ ॥ सूत्र अर्थ जाणु नहीं, अल्प बुद्धि अणजाण। जिन भाषित सब शास्त्रका, अर्थ पाठ परमाण ॥ ४ ॥ पतित उधारण नाथजी, अपणो बिरुद विचार। भूल चूक सब माहरी, खमीयें वारंवार ॥ ५ ॥ माफ करो सब माहरा, आज तलकना दोष। दीन दयाल देवो मुझे, श्रद्धा शील संतोष ॥ ६ ॥ निश्चल चित्त सिद्धांत रस, विघ्न रहित गुरु सेव। इह भव पर भव धर्म रुचि, रहो मुझे जिन देव ॥ ७ ॥ छुटुं पिछला पापसें, नया न बांधु कोय। श्रीगुरुदेव प्रसादसें, सफल मनोरथ होय ॥ ८ ॥

महा परम कल्याणकारी श्रीजिन शासनमें एक एक बोलसें लगायके कोड़ाकोड़ि बोल यावत् संख्याता असंख्याता अनंता अनंता बोल तांइ जो मैं जाणवा जोग बोल सम्यक् प्रकारे जाण्यां नहीं, सध्यां नहीं, परतीत्या नहीं, रूच्या नहीं, विपरीत पणे श्रद्धा परूपणा फरसणा करी करावी अनुमोदी मन वचन काया करी तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं। इति एक एक बोलसें जाव असंख्याता अनंता बोल तांइ जो मैं आदरवा जोग बोल आदीर्या नहीं, आराध्या नहीं, पाल्या नहीं, फरस्या नहीं, विराधनादिक करी करावी अनुमोदी मन बचन काया करी तस्स मिच्छामि दुक्कड़ं।

॥ दुहा ॥ कहवामें आवे नहीं, अवगुण भर्या अनंत। लिखवामें क्युं कर लिखुं, जाणे श्रीभगवंत ॥ १ ॥ अरिहंत सिद्ध सर्व साधुजी, जिन आज्ञा धर्म सार। मंगलीक उतम सदा, निश्चैय सरणा च्यार ॥ २ ॥ इति लघु आलोयणा समाप्तम् ॥

श्री अगरचन्द जी भैरोदान सेठिया जैनग्रन्थालय बीकानेर ( राजपताना )

ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

* श्री वीतरागाय नम *

# ॥ अथ साधुके आहारका १०६ दोष ॥

## ( साधुको अकल्पनीक )

## अथ उद्गमका १६ दोष—( दातारसु लागे )

मूल गाथा-आहाकम्मुद्देसिय पूईकम्मे य मीसजाए य। ठवणा पाहुडियाए पाओअर कीय पामिच्चे।१।
परियट्टिए अभिहडे उब्भिन्ने मालोहडे इय। अच्छिज्जे अणिसिट्ठे अज्झोयरए य सोलसमे।२।

१ आहाकम्मे ( आधाकर्मी )—साधुके निमित्त बनावे ते दोष। २ उद्देसियं ( औद्देशिकं )—
जिस साधुके लिये आधाकर्मी आहार बनाया है वही साधु ले तो उसको आधाकर्मी दोष लगे। और दूसरा साधु ले तो उद्देसिय
दोष लगे। ३ पूईकम्मे ( पूतिकर्म )—सूजता आहार माहि अधाकर्मीका अ शमात्र भी मिलजाय 'हजार घरके आतरे
भी आधाकर्मी आहारका अ शमात्र मिल जाय' ते दोष। ४ मीसजाए ( मिश्रजाते)—आपरे वास्ते और साधुरे वास्ते भेला
राधे ते दोष। ५ ठवणा ( स्थापना)—साधु निमित्त असनादि आहार स्थापकर रखे,दूसरे को न दे ते दोष।६ प्राहुडियाए
( प्राभृतिका )—साधु अर्थे पावणा (महमान) आघा पाछा करे ते दोष। ७ पाओअर ( प्रादुष्करण )—अ धारा

मांहि प्रकाश करके देवे ते दोष। ८ कीय ( क्रीत)—साधु निमित्त आहार वस्त्र और पात्र आदि मोल लाकर तथा उपाश्रय वेचाता लेकर देवे ते दोष। ९ पामिच्चे (अपमित्य )—साधु निमित्त आहारादि उधार लाकर देवे ते दोष। १० परियट्टिए परिवर्त्तितं )—साधु निमित्त अपनी वस्तु देकर बदलेमें दूसरी वस्तु लाकर देवे ते दोष। ११ अभिहडे ( अभिहृतं)—सामा जाकर आहारादि देवे ते दोष। १२ उब्भिन्ने ( उद्भिन्नं )—लेपनादिक ( छांदा ) खोलकर देवे ते दोष। १३—मालोहडे ( मालापहृतं )—पीढो नीसरणी लगा कर ऊंचे नीचे तीरच्छे से वस्तु नीकाल कर देवे ते दोष। १४ अच्छिज्जे ( आच्छेद्यं )—निरवलसे सबल जबरजस्ती दिलवावे या खोस कर देवे ते दोष। १५ अणिसिट्ठे ( अनिसृष्टं )—दो के सीरकी वस्तु एक दूसरेको विना मरजी देवे ते दोष। १६ अज्झोयरए ( अध्यवपूरक )—अगाड़ी आंधण मांहि साधु आया जाण अधिक ऊर देवे ते दोष। ॥ इति उद्गमका १६ दोष ॥

## ॥ अथ उत्पाद का १६ दोष—( जीभ्यारे लोलुपीपणासे साधु लगावे ) ॥

मूलगाथा-धाई[१] दूई[२] निमित्ते[३] आजीव[४] वणीमगे[५] तिगिच्छा[६] य। कोहे[७] माणे[८] माया[९] लोभे[१०] य हवंति दस एए।३

पुव्विं-पच्छा-संथव[११] विज्जा[१२] मंते[१३] य चूण्ण[१४] जोगे[१५] य। उप्पायणाइ दोसा सोलसमे मूलकम्मे[१६] य ॥४॥

१ धाई ( धात्री )—धायरो काम करके आहारादि लेवे ते दोष ।२ दूई ( दूती )—दूतपना याने गृहस्थीका सन्देशा पहुंचा कर आहारादि लेवे ते दोष। ३ निमित्ते ( निमित्त )—भूत भविष्य वर्त्तमान कालके लाभालाभ सुखदु ख जीवित मरणादि बतलो कर आहारादि लेवे ते दोष। ४ आजीव ( आजीविका )—अपना जाति कुल आदि प्रकाश कर आहारादि लेवे ते दोष। ५ वणीमगे ( वनीपकः )—राक भीखारी की तरह दीनपनासे मागकर आहारादि लेवे ते दोष। ६ तिगिच्छे ( चिकित्सा )—वैद्य की करके आहारादि लेवे ते दोष। ७ कोहे ( क्रोध )—क्रोध करके आहारादि लेवे ते दोष। ८ माणे ( मान )—अहंकार करके लेवे ते दोष। ९ माया ( माया )—कपटाई करके लेवे ते दोष १० लोभे (लोभ)—लोभ करके अधिक आहारादि लेवे, अथवा लोभ बतला कर लेवे ते दोष। ११ पुव्विपच्छासंथव ( पूर्व पश्चात् संस्तव )—पहले या पिछे दातार की प्रशंसा करके आहारादि लेवे ते दोष। १२ विज्जा ( विद्या )—जिसकी अधिष्ठाता देवी हो अथवा जो साधनासे सिद्ध की गई हो उसको विद्या कहते हैं, ऐसी विद्या का प्रयोगसे आहारादि लेवे ते दोष। १३ मंते ( मंत्र )—जिसका अधिष्ठाता देव हो अथवा बिना साधनाके अक्षर विन्यास मात्र हो उनको मंत्र कहते है, ऐसा मंत्रका प्रयोगसे आहारादि लेवे ते दोष। १४ चुण्ण ( चूर्ण )—एक वस्तुके साथ दूसरी वस्तु मिलानेसे अनेक तरहकी सिद्धि हो ऐसा अदृष्ट अंजनादिके प्रयोगसे आहारादि लेवे ते दोष। १५ जोगे ( योग )—पाद ( पग ) लेपनादि सिद्धि बतला कर आहारादि लेवे ते दोष। १६ मूलकम्मे ( मूलकर्म )—गर्भपातादि औषध बतला कर आहारादि लेवे ते दोष ॥ इति उत्पातरा १६ दोष ॥

## ॥ अथ एषणारा १० दोष—( गृहस्थी तथा साधु दोनों से लागे )

मूलगाथा—संकिय[१] मक्खिय[२] निक्खित्त[३] पिहिय[४] साहरिय[५] दायग[६]ुम्मीसे[७] ।
अपरिणाय[८] लित्त[९] छड्डिय[१०] एसणदोसा दस हवंति ॥ ५ ॥

१ संकिय ( शङ्कित )—गृहस्थी को तथा साधु को शङ्का पड़ जाने बाद आहारादि लेवे ते दोष। २ मक्खिय ( म्रक्षित )—सचित पाणी आदिसे हाथ की रेखा या वाल भींजे हो उसके हाथसे आहारादि लेवे ते दोष। ३ निक्खित्त ( निक्षिप्त )—असूजति वस्तु उपर सूजति वस्तु पड़ी हो ते लेवे ते दोष। ४ पिहिय ( पिहित )—सूजति वस्तु सचित्तसे ढांकी हो ते लेवे ते दोष। ५ साहरिय ( संहृत )—अजोग वस्तु जिस वासणमें पड़ी हो वह वस्तु दूसरे वासणमें घालकर उसी वासणसे जो योग्य आहार देवे ते लेवे ते दोष। या जहां पश्चात् कर्म होनेकी संभावना हो ऐसे घरमें एक भाजनसे दूसरे भाजनमें आहारादि घाल कर दे उसमें पिछैसे सचित्त पाणीसे धोनेकी शंका होने पर उसी भाजनसे आहारादि लेवे ते 'दोष। ६ दायग ( दायक )—अंधा लूला लंगड़ा आदि अजयणा करता वहरावे उससे लेवे ते दोष। ७ उम्मीसे ( उन्मिश्र )—मिश्र चीज लेवे ते दोप। ८ अपरिणाय ( अपरिणत )—शस्त्र पूरा परगम्या विना थोड़े समयरी लेवे ते दोष। ९ लित्त (लिप्त) तुरतकी जगह लीपी हुई हो उसको उल्लंघ कर आहारादि लेवे ते दोष। १० छड्डिय ( छर्दित )—असनादि छांटा पड़ता लेवे ते दोष। ॥ इति एषणारा १० दोष ॥

## ॥ अथ ५ दोष आवश्यकरा ॥

१ उघाड किवाड उग्घाडणाए—चू चू करतो कवाड ठेलीने उघाड कर तथा उघडाय कर आहारादि ले ते दोष। २ मंडीपाहुडिआए—शेष निकाला हुवा लेवे ते दोष। ३ बलिपाहुडिआए—उच्छालनेके अर्थे किया हुआ बलराकुला उछाल्या पहेला लेवे ते दोष। उच्छालने बाद गृहस्थी भोगवे वह लेना न अटके। ४ अदिट्ठपाहुडिआए—अणदिठे वासण का आहारादि लेवे ते दोष। ५ परिट्ठावणिआए—नरस आहार को परठावने की इच्छा कर सरस आहारादि लेवे ते दोष।

## ॥ अथ २ दोष उत्तराध्ययनरा ॥

१ सेणीएपिंड—अपने पूर्व सज्जनादि ( नातिला गोतिला ) से ही लाया हुआ आहार करे ते दोष। २ अकारण ( मकारण )—विना कारण चीज माग कर लावे ते दोष।

## ॥ अथ २३ दोष दशवैकालिकरा ॥

१ दाणट्ठा—ग्रहगोचरादिके निमित्ते डाकोत वगैरहके वास्ते किया हुआ आहारादि वह जिम्या पहेला लेवे ते दोष, उसके जीमने बाद बचा हुआ गृहस्थी जीमे तो वह लेने में अटके नहीं। २ पुण्णट्ठा—पुन्य के अर्थे किया हुआ। जैसे—

दुकानमें धर्मादा नीकाला हुआ धनका तथा मुआरे लारे पुन्यका किया हुआ आहारादि लेवे ते दोष। ३ **समणट्ठा**—बावा योगी सन्यासी के अर्थे किया हुआ आहारादि लेवे ते दोष। उसको जीमने बाद गृहस्थी जीमे तो वह लेनाअटके नहीं। ४ **वणीमग्गट्ठा**—रांक भीखारी के वास्ते किया हुआ आहारादि लेवे ते दोष। उसको जीमने बाद गृहस्थी जीमे तो वह लेना अटके नहीं। ५. **निआगपिंड**—नित्यप्रति एक ही घरका आहारादि लेवे ते दोष।६ **सज्झायरपिंड**—शय्यातर याने जिसकी आज्ञासे मकानमें ठहरा हो उसके घरका आहार लेवे ते दोष। ७ **रायपिंड**—राजपिंड जैसे राजा रे थाल रो, राजारे वीवाहरो मदिरामिश्रित आहार लेवे ते दोष। ८ **किमिच्छिए**—१ दानशाला का आहारादि लेवे ते दोष। २ कोई कोई इसी तरह भी कहते है कि बताय बताय नामसे मांग मांग लेवे ते दोष। ६ **संघट्टिए**—सचित्तके संघट्टैरो आहारादि लेवे ते दोष।

१० **बहुउझ्झाए**—थोड़ा खानेमें आवे और ज्यादा नांखनेमें आवे ऐसो आहार लेवे ते दोष। ११ **पडिकुटं कुलग**—धोबी आदि निषेध कुलरो तथा चोर रे घरको आहारादि लेवे तो दोष। १२ **मम्मगं**— वर्ज्या हुआ घर रो आहारादि लेवे ते दोष। जैसे— कोई कहे म्हारे घेर मत आयजो उसको वर्ज्या घर कहते है। १३ **अचियत कुलगं**—गणिका आदि अप्रीतकारी कुलरो आहार लेवे ते दोष। १४ **पुव्वकम्मे पच्छाकम्मे**—पहेला दोष लगावे तथा पिछै दोष लगावे जैसे—आहार वहेराया पहेला साधु आया जानकर आधा पाछा कर दे, तथा वहेराया पिछै फिर बनाई ले, या काचे पानी सुं ठाम या हाथ धो लेवे ते दोष। १५ **सुईगचे** (**सुरंच**)—मदिरा आदि नशे रो आहारादि लेवे ते दोष। १६ **एलगं**—बकरो घर

आगल बेठो होवे ते उल घकर आहारादि लेवे ते दोष। १७ दारगं—जिस द्वार पर लडका या लडकी आडी बैठी हो उसको उल घकर आहारादि लेवे ते दोष। १८ साणग—जिस द्वार पर स्वान ( कुत्ता ) बैठा हो उसको उल घ कर आहारादि लेवे ते दोष। १९ वच्छगं—जिस द्वार पर गायको वाछडो बैठो हो उसको उल घकर आहारादि लेवे ते दोष। २० उल घीअन-पवेसे—और भी ऐसा कोई वछडा बैठा हो उसको उल घ कर आहारादि लेवे ते दोष। २० अगाईता चलाईता—आगो पाछो करे जैसे—काचा पाणीको लोटो हाथमें है साधु साध्वी आया देख जावतो पाछो फिर जाय, या कोई सचित्त वस्तु हाथ में है साधु आया देख रख दे, तथा पहले घरमें जाकर वर्त्तन आगा पाछा करदे वह आहारादि लेवे ते दोष। २१ गोवणी काल मासणी—गर्भवती स्त्री सात मास पीछे उठ बैठ कर आहारादि दे वह लेवे ते दोष। २२ थाणं पेजमाणी—बालक चूघ रहा है उस वखत चूघते को छोडा कर आहार वहेरावे वह लेवे ते दोष। २३ नीयं दवारतामसं—कोठी ओवरी भणारी जो नीचो बारणो भीतर अंधेरो पडतो होय ऐसी जगहरो आहार लेवे ते दोष।

## ॥ ६ दोष आचारांग सूत्र का ॥

१ निए पिंड—नित्य आहार बाटने मारु त्याग करे, मापसे तोलसे बाटे वह आहार लेवे ते दोष। २ सखंडियं ( संखडी )—न्यात जीमणवार शहेर भारणी आदिक में आहारादि लेवे ते दोष। ३ वागायं—जाच करे अन्तराय देकर आहारादि ले ते दोष।४ सघारवेणी—गमता कथा वार्त्ता मे रिझाय कर आहारादि लेवे ते दोष। ५ फमेभवा ( वीएजवा)—फूक

देकर या पंखी सुं ठार कर आहार देवे वह लेवे ते दोष। ६ **भुमालुहडं**—नीचे भोंयरे से या नीची जगह से काढकर आहारादि देवे वह लेवे ते दोष।

## ॥ अथ २ दोष ठाणांगसूत्र तथा आचारांगसूत्र का ॥

१ **पावणीए**– पावणारे अर्थं किया हुआ आहार पावणा जीम्यां पहेला लेवे ते दोष। २ **मंसारे**—अभक्ष्य मास आदि लेवे ते दोष।

## ॥ अथ १२ दोष भगवती सूत्र का ॥

१ **अङ्गारेअ**—सराई सराई राग सहित आहार करे ते दोष। उसका चारित्र कोयले समान कह्यां। २ **धूमे**—मस्तक (माथा) धूणी धूणी कुसराई कुसराई द्वेष सहित आहारादि करे ते दोष। उसका चारित्र धूंवा समान कह्यां। ३ **संजोअणा**—स्वाद नपजाने के लिये संयोग मिलाकर आहारादि लावे ते दोष। ४ **खेताइकंते**—जो क्षेत्र में रहे वहां सूर्योदयसे पहेले और सूर्यास्त के पिछे आहारादि लेवें ते दोष। ५ **कालाइकंते**—पहेले पहोररो लायो आहारादि चोथे पहोरमें भोगवे ते दोष। ६ **मगाइकंते**—दो कोश उपरांत असनादि लेजाकर भोगवे ते दोष। ७ **पमणाइकंते**—प्रमाणसुं अधिक आहार लेवे ते दोष। ८ **आउए**—गृहस्थी के आमंत्रण से उसके घर जाकर आहारादि लेवे ते दोष। ९ **कंतारभत्त**—अटवी (जंगल) में पो दानशाला वगैरह हो वहां आहारादि वंटताहो वह लेवे ते दोष। १० **दुभिक्खभत्त**—दुष्काल में दानशाला रांक भीखारीरे

लिये गोली हो उसका आहारादि लेवे ते दोष। ११ **वदलीया भत्त**—वरसाद आया कोई दातार भीखारी कोई जगह आहार थांदनो होय वह लेवे ते दोष। १२ **गिलाण भत्त** —रोगी ग्लानीके लिये किया हुआ आहारादि उसको जीम्या पहेल लेवे ते दोष।

## ॥ अथ ५ दोष प्रश्न व्याकरण सूत्र का ॥

१ **रहगं**—चूरमारो त्याग है और लाडु बाधकर वहेरावे वह लेवे तो दोष। २ **पजुजायं**—दहिं'रा त्याग है और दहि री राई-तो बनाकर याने पर्याय बदला कर देवे वह लेवे ते दोष। ३ **सहयागय**—साधु आपरे हाथ सुं औषध पाणी अलावे आहारादि लेवे ते दोष। ४ **अनुत्तरवाह समणट्ठा ( अन्तोवाहच )**—भीतरसु तीन बारणा उपरात काढकर देवे वह लेवे ते दोष। ५ **मोहरच** —चारन भाटरी तरह विरदावली करके आहार लेवे ते दोष।

## ॥ अथ निसीथ सूत्रमें आहार के ५ दोष ॥

१ **उगासिय**—बहुत से मनुष्यों में से पुकार करके कहे कि " कोई यहा दातार है " ऐसा कह कर आहारादि लेवे ते दोष। **अडवी भत्त**—अटवी में मजुरादिकरो भातेरो आहारादि मजुर जीम्या पहेला लेवे ते दोष। ३ **अन्नरथीया भत्त** -अन्य तीर्थी रोटी टुकडा माग कर लावे वह आहारादि लेवे ते दोष। ४ **पासंठा भत्त (पासत्थिएणं)**—ढिलापा सत्या शीथला-

चारी ( क्रिया रहीत ) का आहारादि लेवे ते दोष। ५ दुगंच्छियं कुलं—ढेढ, चुडो. चमार आदि निंदनीक कुल, जिस कुल में जाने से दुगंछा करे उसका आहारादि लेवे ते दोष। सज्झाए निसोए सागारियं ( निसीहीआए )—सज्यात-रो नेसरायरो तथा दलालीरो आहारादि लेवे ते दोष।

## ॥ अथ दशा श्रुतस्कंधमें आहार के २ दोष ॥

१ बालट्ठा—बालकरे अर्थे किया हुआ आहार बालक जीम्या पहेलो लेवे ते दोष। २ गब्भणी अट्ठा—गर्भिणी ओरो अर्थे किया आहारादि गर्भवती स्त्री जिम्या पहेले आहारादि लेवे ते दोष।

## ॥ बृहत्कल्पमें आहारके १ दोष ॥

१ प्रासिया—कालप्रमाण उपरको तथा वासी राखने खावे ते दोष।

॥ इति आहार के १०६ दोष समाप्तम् ॥

ओछो अधिको आगो पाछो सूत्र विपरित लीखा गयो होय तो सुद्ध करे और सज्जन हमको जणाव है।

भूल चूक तस्स मिछामि दुक्कडं ॥

संवत् १९७९ वर्षे फाल्गुन मासे कृष्ण पक्षे सप्तमी बुधवासरे ॥ शुभं भवतु ॥

श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन ग्रन्थालय। बीकानेर ( राजपूताना )



# साधुके ५२ अनाचार-सूत्र श्री दशवैकालिक अध्ययन तीजामें

१ आधाकर्मी वस्त्र, पात्र मकान और आहारादिक साधुके निमित्त वनाया हुवा भोगवे ते अनाचार। २ साधुके लिये मोल लाया हुवा भोगवे ते अनाचार। ३ नित्य प्रति एक घरका आहारादि भोगवे ते अनाचार। ४ सामने लाया हुवा आहारादिक भोगवे ते या दूजे गामसे मंगाय दे ते अनाचार। ५ रात्री भोजन करे ते अनाचार। ६ स्नान करे ते अनाचार। ७ गन्ध तेल फुलेल कपुरादिककी सुगन्ध लेवे ते अनाचार। ८ पुष्प मालादि पहिरे ते अनाचार। ९ पखादिसे हवा लेवे ते अनाचार। १० स्निग्ध आहार पाणी घृत गुडादिक वासी रखे ते अनाचार। ११ गृहस्थीके भाजन (वरतन) में जीमे ते अनाचार। १२ राजपिण्ड आहार भोगवे ते अनाचार। १३ किमिच्छक सत्रूकार (दानशाला) रो आहारादिक भोगवे ते अनाचार। १४ मर्दन करे ते अनाचार। १५ दांत पखाले, मुख धोवे ते अनाचार। १६ गृहस्थी को सुख सारा पूछे ते अनाचार। १७ काच प्रमुखमे मुख देखे ते अनाचार। १८ जुवा रमे ते अनाचार। १९ चोपट पासा सतरजादि खेले ते अनाचार। २० छत्र माथे उपर धारण करे ते अनाचार। २१ दवा औषध तथा वैद्य गी करे ते अनाचार। २२ पगरखी मौजा आदि पहरे ते अनाचार। २३ अग्नि को आरंभ समारंभ करे ते अनाचार। २४ सज्झातर के घर का पिंड (असणादिक) भोगवे ते अनाचार। २५ गृहस्थीके गादी तकिया आदि आसण पर बैठे ते अनाचार। २६ गृहस्थीके माचे, पलंग, ढोलीये पर वैठे ते अनाचार। २७ गृहस्थीके घरे बिमार, तपशी, अशक्ति, यह तीन कारण विना बैठे ते अनाचार। २८ शरीरके पीठी, मालिस वगैरह करे ते अनाचार। २९ गृहस्थीसे वैयावच करावे तथा गृहस्थीकी वैयावच करे ते अनाचार। ३० जाति कुल बताय के आजीविका करे ते अनाचार। ३१ मिश्र पाणी (अध कच्चो पाणी) भोगवे ते अनाचार। ३२ रोग पीडा आया गृहस्थी रो देवता रो शरणो वछे ते अनाचार। ३३ मूलो, आदो काचो भोगवे ते अनाचार। ३४ सेलडी सांठा प्रमुख भोगवे ते अनाचार। ३५ कद बजकद सूरण कदादिक भोगवे ते अनाचार। ३६ मूल वृक्षादिक भोगवे ते

अनाचार। ३७ फल अनार नीम्बु आदि भोगवे ते अनाचार। ३८ वीज तिलादि भोगवे ते अनाचार। ३९ सचित सेंचल लूण भोगवे ते अनाचार। ४० सिन्धो लूण भोगवे ते अनाचार। ४१ खारी लूण भोगवे ते अनाचार। ४२ रोम लूण (रोमक क्षार) भोगवे ते अनाचार। ४३ सामुद्रका लूण कांचा भोगवे तो अनाचार। ४४ काला लूण पर्वतका काचा भोगवे ते अनाचार ४५ कपड़ोंके धूप खेवे ते अनाचार। ४६ वमन (उलटी) करे ते अनाचार। ४७ गला हेठला केश लेवे ते अनाचार। ४८ विरेचन (जुलाव) लेवे ते अनाचार। ४९ आंखमें अञ्जन लगावे ते अनाचार। ५० दांत ओष्ठ (होठ) रंगे मीसी लगावे ते अनाचार। ५१ शरीरके तैलादि मालिस करे ते अनाचार। ५२ शरीरकी शुश्रूषा विभूषा करे ते अनाचार

नोटः—२५ वो २६ वो अनाचार कोई भेला वी कहे छै, ३३ वो अनाचार काचे मूलेरो तथा आदेरो कोई अलग अलग कहे छै।

## ७० गुण करणसित्तरीके

गाथा—पिण्डविसोही सुमइ भावणा पढिमा य इंदिय निरोहो। पडिलेहणा गुत्तिओ अभिग्गह चैवकरणं तु ॥ १ ॥

पिण्डविशुद्धिके ४ भेद—१ आहार पाणी सुखड़ी सोपारी आदि फासुक निर्जीव विधियुक्त लेवे। २ वस्त्र सूत या ऊनके सफेद रङ्गके कपड़े मानोपेत (साधुको ७२ हाथ और साध्वीको ९६ हाथ) निर्दोष ग्रहण करे। ३ काष्ठ तुम्बे प्रमुखका पात्र यथाविधि लेवे ४ अठारे प्रकारके निर्दोष स्थानक मालिककी आज्ञासे लेवे यह चार शुद्धि साचवे।

पांच सुमति युक्त सदा रहे। १२ भावना भावे। १२ पडिमा धारे। ५ इन्द्रिय वसमें करे। २५ पडिलेहणा। ३ गुप्ति। ४ अभिग्रह—द्रव्य क्षेत्र काल भाव। यह सब मिलकर ७० गुण करणसित्तरी के हुए।

## ७० गुण चरण सित्तरीके

गाथा—वयसमण धम्म संयम वेयावच्चं च वंभ गुत्तिओ। नाणाइ नीयंतव कोहोनिग्गहाइं चरणमेयं ॥ २ ॥

५ महाव्रत। १० प्रकार का साधु धर्म। १७ प्रकारका संयम। १० वैयावच्च करे। ९ वाड शुद्ध ब्रह्मचर्य पाले। ३ ज्ञान दर्शन चारित्र रत्नत्रयी आराधे। १२ भेदे तप करे। ४ कषाय निग्रह करे। यह सब मिलकर ७० गुण चरण सित्तरीके हुए।

## पांच व्यवहार श्री भगवती सूत्रमें कहे सो लिखते हैं।

पञ्च व्यवहार पण्णत्ता तंजहा—आगमो सूय आणा धारणा जीए।

१ पहेलो आगम व्यवहार—श्रीतीर्थंकर केवल ज्ञानी चौदह पूर्व ज्ञानके धारक यावत् दश पूर्वधारी प्रवर्तते हो उनकी आज्ञामें प्रवर्ते सो आगम व्यवहार। २ दूजो सूत्र व्यवहार—आचारांगादिक सूत्रोंमें कहे मुजब प्रवर्ते सो सूत्र व्यवहार। ३ तीजो आणा व्यवहार—जिस वक्त जो आचार्य प्रवर्तते हो उनकी आज्ञा में प्रवर्तते सो आणा व्यवहार, । ४ चोथो धारण व्यवहार—पूर्व परंपरासे चला आया आचार गोचारादिकमें प्रवर्ते तथा गुरु आदिकसे धारणाकर रखो हो उस मुजब प्रायश्चित देवे सो धारणा व्यवहार। ५ पाचमो जीत व्यवहार—द्रव्य क्षेत्र काल भावमें फरक पडा देख, या संघयणादिक की हीणता देख आचार्य और चतुर्विध संघ मिलकर जो निर्वद्य मर्यादा बांधे उस मुजब प्रवर्ते सो जीत व्यवहार। इन पांच प्रकारके व्यवहार मुजब प्रवर्त्तता हुआ साधु भगवंतकी आज्ञाका उल्लंघन नहीं करता है।

## ३४ असज्झायके नाम—

१ उक्कावाय—तारा टुटें तो एक पोहर असज्झाय। २ दिशादाहा—फजर और शामको दिशा लाल रंगकी रहे वहां तककी असज्झाय। ३ गजिया—गर्जना होवे तो एक पोहर असज्झाय। ४ विज्जुए—विजली होनेसे दोय पोहर (प्रहर) असज्झाय, परन्तु गाज और विजलीकी आर्द्रा नक्षत्रसे स्वाति नक्षत्र तक असज्झाय न गिणना और सदा गिणना।

५ निग्घाए--कड़केतो जघन्य आठ, उत्कृष्ट बारह प्रहर की असज्भाय। ६ जुवे—चालचंद्र शुक्ल पक्षकी पडिवा द्वितीया तृतीया ए तीन रातमें चन्द्रमा रहे वहां तकको असज्भाय। कोई एक प्रहरकी भी कहते हैं। ७ जरकाले—आकाशमें मनुष्य पशु पिशाचादिकके चिन्ह दिखे वहां तक असज्भाय। ८ धुम्मीए—काली धूंवर पड़े वहां तक असज्भाय। ६ महिये-श्वेत धूंवर (मेगरवा) पड़े वहां तक असज्भाय। १० उग्घाए-आकाशमें धूलका गोटा (दोटा) चढ़ा हुवा दिखे वहां तक असज्भाय। १२ सोणी—रक्त (लोही) दृष्टिमें आवे वहां तक असज्भाय। १३ अत्थी-अस्थी (हड्डी) दृष्टिमें आवे वहां तक असज्भाय। १४ उच्चार—विष्टा दृष्टिमें आवे वहां तक असज्भाय। १५ समसाण—श्मशानके चारो तरफ सो सो हाथ असज्भाय। १६ रायमरणे—राजाके मृत्यु बाद दूसरा राजा बैठे वहां तक या हड़ताल रहै वहां तक असज्भाय। १७ रायवुगय—राजाओंका युद्ध होवे वहां तक असज्भाय। १८ चन्दवरागे—चन्द्रग्रहण होय तो जघन्य ६ उत्कृष्टो १२ प्रहर, खग्रास होनेसे १६ प्रहर, थोड़ा ग्रहण होनेसे कमी काल असज्भाव समझना। १६ सुरोवरागे—सूर्य्यग्रहण होय तो १२ प्रहर, असज्भाय। २० उवसंतो—पचेंद्रियका कलेवर निर्जीव देह पड़ा होवे तो चारो तरफ सो सो हाथ असज्भाय। २१ आश्विन सुदि पूर्णिमा असज्भाय। २२ कार्त्तिक वदि प्रतिपदा असज्भाय। २३ कार्तिक सुदि पूर्णिमा असज्भाय। २४ मृगशीर्ष वदि प्रतिपदा असज्भाय। २५ चैत्र सुदी पूर्णिमा असज्भाय। २६ वैसाख वदी प्रतिपदा असज्भाय। २७ आषाढ़ सुदी पूर्णिमा असज्भाय। २८ श्रावण वदि प्रतिपदा असज्भाय। २६ भाद्र सुदि पूर्णीमा असज्भाय। ३० आश्विन वदि प्रतिपदा असज्भाय। ये दश दिन और रात संपूर्ण असज्भाय पालना। ३१ प्रभात, ३२ दो प्रहर (मध्यान), ३३ शाम, ३४ मध्य रात्री, ये ४ वक्त शेषकी (छेहली) ३१-३२-३३-३४ वी, एकेक मुहूर्त्त असज्भाय ये ३४ असज्भाय टालकर सूत्र भणना।

॥ शुभं भवतु ॥ ॐ शान्ति ! शान्ति !! शान्ति !!!

श्री अगरचन्द भैरोंदान सेठिया जैन ग्रन्थालय बीकानेर (राजपूताना)

# अथ समाधि मरण वालों की २८ भावना लिख्यते।

१ अहो! देखिए इस पुद्गल पर्यायका स्वरूप कैसा विचित्र है, अनंत पुद्गल परमाणुओं इकट्ठा होकर यह शरीर बना है, और देखते ही देखते निरालाने लगा, देखिये यह कैसी विचित्रता है। २ अहो! जिनेन्द्र प्रभु आपके वचन सत्य है कि अध्रुव अशास्वति, यह शरीर अध्रुव ( अस्थिर ) अशास्वता है ( अनित्य है ) सो इतने दिन इसकी पर्याय का पलटा होता था, उसका पूर्ण पणे ज्ञान मैं नहीं रखता था, अब इस देहकी यह रचना देख आपके वाक्योंका पूर्ण विश्वास हुवा। ३ जैसे अनेक मनुष्योंके मिलनेसे मेला ( बाजार ) होता है, और बहुत दिन रहकर बिखर ( चला ) जाता है, तब वो सून्यारण्य हो जाता है तैसेही यह संसार रूप मेला अथवा इस शरीर रूप मेला अनेक परमाणुओंके संयोगसे हुवा और बिखरने लगा, इसमें मेरा क्या नुकसान। कारण मैं कुछ इस पुद्गलमय नहीं हूं, मैं तो ( चैतन्य ) इस तमाशेका देखने वाला तमाशगीर हूं। ४ इस जगतमें सर्व पदार्थ अपने २ स्वभावसें मिलते हैं, इसका कर्त्ता हर्त्ता कोई नहीं है, इस लिये यह शरीर मेरे रखनेसे रहे नहीं, और बिखारनेसे बिखरे नहीं, तब मैं इसका वियोग होते क्यों चिन्ता करू जो होना होगा सो होगा। ५ मैं ( चेतन्य ) एक ज्ञायक स्वभाव मय, उसीका कर्त्ता, भोगता और अनुभवता हूं, सो ज्ञायकका स्वभाव अविनाशी है, उसका किसी भी तरह नाश नहीं होता है। शरीर

रहा तो क्या और गया तो क्या, रहते और जाते मेरा स्वभाव तो एकसा ही है और एकसा ही रहेगा, फिर शरीरके विनाशसे चिन्ताका क्या कारण। ६. हे जिनेन्द्र ! इतने दिन मैं जानता था कि यह शरीर मेरा है, परन्तु अब मुझे सत्य भान हुवा कि यह शरीर किसीका न हुवा और न होगा, जो मेरा होता तो मेरे हुक्ममें क्यों नहीं चलता ! यह प्रत्यक्ष रोग, जरा और मृत्यु अवस्था को क्यों प्राप्त होता है। ७. अरे भोले जीव ! इस शरीरको माता पिता पुत्र बनावे, भाई भगनी भ्रात बनावे, पुत्र पुत्री तात बनावे, स्त्री और भर्त्तार बनावे, तु' तेरा जाणे, यह एक शरीर इतनेका कसे होवे ? जो होवे तो कोई इसका विनाश होते रख लेवे, इस लिये शरीर और कुटुम्ब कोई भी तेरा नहीं है, तु' सर्वसे भिन्न चिदात्मक पदार्थ है। ८. यह सम्पत तो जैसे इन्द्र जालकी माया, बद्दलकी छाया, स्वप्न राज, दुर्जन काज, जैसा क्षण भंगुर है, तु' क्युं मोह धरता (करता) है। ६. इतना तो जरूर ही जानो कि जो जीवता है सो मरता है नहीं, और मरता है सो जीवता नहीं है, अर्थात् जीव अमर है और काया मरने वाली है, तो शोच करना नहीं, क्यों ? कारण काल तो शरीर पैदा हुवा, वहांसे ही भक्षण कर रहा था, और मैं तो अनादिसे ऐसाही हू' ऐसाही रहूंगा, मेरेको मरणा त्रिकालमें प्राप्त होवे ही नहीं। १०. मैं आकाशवत् हूं अग्निका, पाणी का, वस्त्रका, इत्यादि मृत्यु देने वाले कोई भी पदार्थोंका मेरे ऊपर किंचित् ही जोर नहीं चलनेका, मैं पकड़ा जाऊं नहीं, कोईसे नाश पावुं नहीं, परन्तु आकाशमें और मेरेमें इतना फर्क हैं कि वे तो अचेतन अमूर्ति है और मैं सचेतन अमूर्ति हू', इस लिये आकाशसे ज्यादा सत्तावंत हू'। ११. जैसे किसी श्रीमंतके पुत्रके दोनुं खीशामें मेवा भरा है, वो जिधर हाथ डाले, उधर मेवाही हाथ लागे, तैसे मेरे दोनु' हाथमें लड्डू हैं, अर्थात् जीता हू' तो व्रत नियम तप संजमादि शुभ उपयोगकी आराधना करता हूं और मर गया तो स्वर्ग मोक्ष सुखका भोगता होऊंगा, विदेह क्षेत्रमें विहरमान तीर्थंकरके केवली भगवानके मुनि

महाराजके महासतीयोंके दर्शन करूगा, देशना सुणुगा, प्रश्नोत्तर कर नि संशय होउ गा, तत्ववेत्ता होकर राग द्वेषके क्षय करने समर्थ होउ गा, फिर मनुष्य जन्मको प्राप्त होकर दीक्षा ग्रहण कर, दुष्कर तप कर, घनघाती कर्मका नाश कर, केवल ज्ञान प्राप्त कर अक्षय सुख पाउ गा। १२ जैसे किसीके पहले रहनेका घर जूना पुराना पड़ने जैसा होता है, तब वह रहनेको बहुत द्रव्य खरच कर दूसरा मकान बनाता है और तैयार होने पर तुरत अति हर्ष और उत्सवके साथ उसमें प्रवेश करता है, तैसे ही हे जीव ! तेरी यह नरदेही आधि ( चिंता ) व्याधि ( रोग ) उपाधि ( दु ख ) करके गलगई, शिथिल पड गई, जरा और कालने तेरी सत्ता हर ली और तेने पहली धर्म्म क्रिया करी हैं, इस लिये तुझे अवश्य देवादिक उत्तम गतिमें महा दिव्य मनोहर इच्छित रूप बनाने वाली, निर्विघ्न सुख देने वाली, वैक्रिय देही ( शरीर ) प्राप्त होगी, तो अब इस अस्थि, मास, रक्त, केस, आदि मलीन पदार्थो से भरी हुई क्षणभगुर निकम्मि देह पर क्यों ममत्व करता है ? झूपडी छुटीके महल मिला। १३ जैसे कोई वैश्य ( वाणिया ) शीत, ताप, क्षुधा, तृषा अनेक दु ख सहन कर माल का सग्रह करता है और भाव आनेकी राह देखता है कि तेजी होय तो माल बेचकर नफा करू और जब भाव आता है तब अति कष्टसे संग्रह किये माल पर किंचित् ममत्व नहीं करता और शीघ्र लाभ उपार्जन करता है, तैसे ही हे जीव ? तेने भी आरम्भ और परिग्रह तथा प्राण प्यारा कुटुम्बका त्याग कर अनेक शीत, ताप, क्षुधा, तृषा, मोक्ष रूप, लाभ उपार्जन को सहन करी, सो अब यह काल रूप तेजीका भाव आया है और मृत्यु मित्र तेरे मालके बदलेमें तुझे इच्छित सुख देता है, सो तु अब इस देह पर ममत्व न कर, यह अनत लाभ उपार्जनेकी वस्तुमें लाभ लेले। १४ अपने किये हुवे कृत्योंका फल तो मृत्युही देने वाला हैं, मृत्यु हुवे विन करणीका फल कैसे मिले, इस लिये मृत्यु मित्र मेरे ऊपर तो उपकारही करता है, यू जाण। १५ जैसे परचक्रि कोई किसी राजाको पकड पीजरेमें डाल रखे,

वहां खान पानादिकका अनेक दुःख होता है, पीछे उसके कोई जबर मित्र राजाको इस बातकी खबर मिलनेसे अपने मित्र राजाको शत्रुके तावेमेंसे छुड़ाय कर सुखी करता है,तैसे कर्म्मनामा शत्रु मुझे देहरूप पींजरेमें घाल कर, स्वासोस्वास, क्षुधा, तृषा ताड़न तर्जन, रोग, शोक, दुःख; पराधीनता इत्यादि वंदिखाना ( काराग्रह ) जैसा अनेक दुःख दिया, अब मृत्यु नामे मेरे परम मित्रकी मेरे ऊपर परम कृपा हुई है, जिससे यह जेलखानेसे छुड़ाकर मेरेको स्वर्ग मोक्ष स्थान देवेगा। १६. समाधि मरण विना स्वर्ग, मोक्ष देनेको दूसरा दुनियामें कोई भी समर्थ नहीं है। १७. जैसे भोग भूमिके मनुष्य जुगलियेको इच्छित सुख पुरने वाले कल्प वृक्ष होते हैं, कल्प वृक्षका स्वभाव है कि उसके नीचे बैठ शुभाशुभ जैसी वांच्छा करे वैसे फलकी प्राप्ति होती है, तैसी अपनी इच्छा पूरने वाला कल्पवृक्ष समान यह मृत्यु प्राप्त हुवा है, अब इसकी छायांमें बैठ कर जो अशुभ इच्छा विषय कषायादिक धारण करोगे तो नरक तीर्यंचादिक अशुभगति प्राप्त होगी, और सम समवेग त्याग व्रत, नियम, सत्य, शील, क्षमा, संतोष समाधि भावका सेवन करोगे तो स्वर्ग सुखके भोक्ता होकर, एक भवसे मोक्ष प्राप्त करोगे। १८. जरजरित अशुचि अपवित्र देहसे छुड़ाकर देव जैसा दिव्य रूप, मरण ही दे सकता है। १६. जैसे मुनिराज अनेक नय, उपनय, प्रत्यक्ष, परोक्ष दृष्टान्तोंसे शरीरका स्वरूप बताकर ममत्व दूर कराते हैं तैसे यह मेरे वदनमें रोग पैदा हुवा है सो मेरे को प्रत्यक्ष प्रमाणसे उपदेश करता है कि हे पुरुष ? तूं इस शरीर पर क्यों ममत्व करता है ? यह देह तेरी नहीं है, यह तो मेरे पति ( काल ) की भक्ष्य हैं। २०. जहां तक इस शरीरमें किसी प्रकार व्याधि न होय, वहां तक इस उपरसे ममत्व न उतरे, और विशेष २ इसका पोषण कर पुष्ट करे, युं पोषते २ ही जब रोग प्राप्त होता है और अनेक उपचार करते रोग नहीं मिटता हैं, तब इस देह उपरसे स्वभाविक ही प्रेम कम हो जाता है, इस लिये मुनिराजसे भी ज्यादा उपदेशक, देह से ममत्व छोड़ाने वाला उपकारी

स० ५

भा० ५

मेरे तो रोग ही हुवा है। २१ रे जीव ? इस रोगको देख कर जो तू घबराता होय, सचमुच जो रोग तुझे खराब लगता होय,
इस दुखसे कटाला आता होय तो बाह्य औषधियोंका सेवन छोड,क्योंकि यह रोग कर्म्माधीन है, और औषधियोंमें कुछ कर्म को
हटानेकी शक्ति नहीं है, कदापि औषधि उपचारसे एकदा रोग मिट गया तो क्या हुवा, मिटा रोग तो सख्याता असंख्याता
कालमें पीछा प्राप्त हो जाता है इस लिये जिनेन्द्र रूप सर्व रोग और सर्व चिकित्साके ज्ञाता महावैद्यकी फरमाई हुई समाधि
मरण रूप महा औषधि का सेवन कर कि जिससे सर्व आधि, व्याधि, उपाधिका नाश हो, अजरामर अनत अक्षय अव्याबाध
मोक्ष सुख मिले। २२ जो वेदनाका उठाव ज्यादा होय तो आप मनमें ज्यादा खुशी होय कि जैसे तीव्र तापसे सुवर्ण शीघ्र
निर्मल होता है, तैसे इस तीव्र वेदना से, मेरे कर्म रूपी मैल शीघ्र दूर होगा, ऐसा विचार वेदनियका दुख समभाव सहन करे।
२३ नरकमें तैने परवश पणे अनत वेदना सहन करी, परन्तु जितनी निर्जरा न हुई उतनी निर्जरा अभी जो तू समभाव रख कर
वेदना सहेगा तो तुझे होगी। २४ जो देनदार नम्रतासे साहूकारको सो रुपयेके बदले पीचहतर रुपये देकर फारक्ती मागे तो मिल
सकी है, और करडाई करे तो सवाये दाम देनेसे भी छुटकारा होना मुश्किल है तैसे इह कर्म रूप लेनदार लेना लेने खडे हैं तो
तु नम्रता से इनका देना चुका, फारक्ति लेनेका प्रयत्न कर, फारक्ति ले छुटकारा कर। २५ यह तो जरूर जाण कर्मोंका कर्ज
दिया बिन मोक्ष कदापि नहीं मिलने की। २६ जैसे भाव आने से निर्माल्य वस्तुको वेचकर वनिक महा लाभ प्राप्त करता है,
तैसे ही जो स्वर्ग मोक्षके अतीन्द्रिय सुख मुनि महाराज पाच महाव्रत, इन्द्रिय दमनादि, अनेक जप तप संयम करके प्राप्त करते
हैं वो सुख प्राप्त करनेका यह मृत्यु रूप अति उत्तम मौका ( अवसर ) आया है, सो अब जरा समभाव धारण कर जिससे स्वर्ग
मोक्ष का सुख भोक्ता होवे। २७ रे जीव ! तैने इतने दिन जो ज्ञानादिकका अभ्यास किया है सो इस समाधि मरणमें सम परि-

णाम रखनेके लिये है सो अब याद कर। २८. जैसे वस्त्र को बहुत दिन वापरने से पुराना हो जाता है इसलिये उस पर से मोह हट जाता है, वैसे जिससे विशेष परिचय होता है, उससे स्वभावसे ही मोह कमी होता हैं, तैसे ही इस शरीरसे जाण।

॥ इति समाधि मरणवालों की २८ भावना समाप्तम् ॥

# आत्मनिन्दा का दुहा।

हे प्रभु हे प्रभु क्या कहुं, दिनानाथ दयाल। मैं तो दोष अनंत का, भाजन हुं करुणाल ॥ १ ॥

शुद्ध भाव मुजमें नहीं, नहीं सर्वे तुज रूप। नांहि लघुता अरू दीनता, क्या कहुं परम स्वरूप ॥ २ ॥

नहीं आज्ञा गुरुदेव की, अचल कीवी उरमांय। आपतणा आधार है, यह परमादर नाय ॥ ३ ॥

केवल करुणा मुरत हो, दीन बन्धु दीनानाथ। पापी परम अनाथ हुं, ग्रहो प्रभु जी हाथ ॥ ४ ॥

अनंत काल से आथड़ीयो, विना भान भगवान। सेव्या नहीं संत चरण को,छोड़्यो नहीं अभिमान ॥ ५ ॥

संत चरण अखर विना, साधन कियो अनेक। पारन उस से पामीयो, उग्यो न अंश विवेक।

सब साधन बंधन भये, रह्या न कोई उपाय। सतसाधन समझ्यो नहीं, तब बंधन कहां जाय ॥ ७ ॥

प्रभु प्रभु ले लागी नहीं, पड्यो न सतगुरु पाय। दिठा नहीं निज दोष तब, तिरु मैं कौन उपाय ॥ ८ ॥

अधमाधम अधिकोअधिक, सकल जगत में हुं। यह निश्चय आया बनुं, साधन करसे सुं ॥ ९ ॥

पड़ी पड़ी तुजं-पद पंकजे, फिर फिर मांगु एह। सद्गुरु सत्यस्वरूप तुज, यह द्रुढ़ता करी देह ॥ १० ॥

श्री अगरचंद भैरोंदान सेठिया जैन ग्रन्थालय। विकानेर, (राजपुताना)